तो वह 'करुणा' नहीं। करुणा चुप नहीं बैठती। लोग पूछते हैं, "बाबा घूमता क्यों है? थकता कैसे नहीं, इतना घूमने पर भी?" तो यह करुणा ही है, जो उसे घुमाती है। वह कुछ करने के लिए बाबा को प्रेरित करती है, बैठने नहीं देती। एकाध बच्चे को बिच्छू ने काटा, तो क्या हम देखते ही रहते हैं? एकदम सेवा करने के लिए दौड़े नहीं जाते हैं? करुणा भी आसन पर बैठने नहीं देती, उठने की ही प्रेरणा देती है। यह हमारी 'बुद्धि' है! वह बोध देती है, यह उसका विशेष लक्षण है। अपने सामने हम शुभ्र वस्त्र देखते हैं। शुभ्र याने क्या? 'शुभ्र' याने पवित्र। 'शुभ्र' याने सिर्फ 'व्हाइट' नहीं। शुभ शब्द के साथ उसका सम्बन्ध है। शोभा से ही उसका सम्बन्ध है। तो सौन्दर्य, पावित्र्य एक कर दिया है। सामने 'शुक्र' का आकाश में उदय होता है। शुक्र पवित्र है। 'शुचि' शब्द से शुक्र हुआ है। उसे देखते हैं, तो पावित्र्य की भावना प्रकट होती है। 'सूर्य' है। वह प्रेरणा देता है। 'सू' धातु से 'सूर्य' बना। 'सू' याने प्रेरणा देना। 'मित्र' शब्द है। मित्र क्या करता है? प्रेम करता है। सूर्य को 'मित्र' संज्ञा हिन्दुस्तान के लोग देते हैं। उसकी किरणों में, प्रखर होते हुए भी, हम घबड़ाते नहीं। मित्र तो वे होते हैं, जो हमसे कार्य कराते हैं। हम सोते रहते हैं, तो वह जगाता है। बैठे हैं, तो वह काम करवायेगा। यह सारा यत्न करनेवाला 'मित्र' है। तो 'मित्र' संज्ञा केवल सूर्यवाचक ही नहीं है, 'प्रेम से सबकी सेवा करनेवाला' अर्थ भी उसमें निहित है। हम यहाँ बैठे हैं। कमरे के दरवाजे बन्द हैं। सूर्य-नारायण बाहर उग रहा है, तो वह क्या करता है? वह हमारी सेवा करना चाहता है। सेवक के नाते हमारे दरवाजे पर हाथ रखकर तत्पर रहता है। हम थोड़ा-सा दरवाजा खोलेंगे, तो थोड़ा-सा ही वह भीतर आयेगा। एकदम पूरा खोल देंगे, तो वह भी अन्दर मुक्त रूप से प्रवेश करेगा। परन्तु दरवाजा बन्द है, तो दरवाजे को धक्का नहीं देगा। बाहर खड़ा रहेगा! यह 'मित्र' की मर्यादा है! वह कभी गैर-हाजिर नहीं रहेगा। स्वामी चाहे सोता रहे देर तक, पर वह नहीं सोयेगा! इस तरह

सेवक का पूरा चित्र सूर्य में हम देख सकते हैं। इस प्रकार शब्द हममें बोलते हैं।

इस प्रकार की साहित्य-शक्ति भारत में है, इस पर अभी तक ध्यान नहीं गया है। ध्यान तब तक नहीं जायगा, जब तक हम जीवन के अन्दर प्रवेश नहीं करेंगे। 'सुमन' याने उत्तम पुष्प। वह हम अर्पण करते हैं, याने हमारा स्वच्छ, निर्मल जो मन है, वह हम अर्पण करते हैं। यह 'सुमन' की खूबी दूसरे शब्दों में नहीं है। तो, यह सब ध्यान में रखकर हमको अपना चिन्तन ठीक ढग से करना चाहिए, तभी हिन्दुस्तान का चिन्तन दूसरे देशों से भिन्न होगा। आज क्या करते हैं? बाहर से—इम्पोर्टेड—शब्द लाते हैं और हमारी भाषा में लादते हैं। परिणाम यह होता है कि हमारे जीवन में वह शब्द 'एसिमिलेट' (हजम) नहीं होता।

## 'सेक्युलर स्टेट'

अब 'सेक्युलर स्टेट' की ही कल्पना लीजिये। यह बिलकुल एकांगी कल्पना है! वह हमसे 'एसिमिलेट' नहीं हो सकती। यूरोप में वैसी परिस्थिति थी, तो वहाँ वैसा रिवाज चल सकता था। हिन्दुस्तान में 'धर्म' शब्द निकला। धर्म याने क्या? धर्म याने सबको धारण करना है। स्टेट का भी धारण करना है। 'स्टेट का धर्म से कोई ताल्लुक नहीं', ऐसा कोई कहता है, तो इस बात का हिन्दुस्तान में बिलकुल ही अलग अर्थ होता है! क्या ऐसा है कि 'सेक्युलर' याने परलोक का विचार नहीं करना चाहिए और इहलोक का विचार करनेवाली ही यह संस्था है! फिर भी एकता, समता को तो मानते हैं! तब यह विरोधी कल्पना लोग कैसे मान सकते हैं? इहलोक की तो प्रतिज्ञा करेंगे और सबको समान वोट का अधिकार भी देंगे! तो बताइये कि समान वोट के अधिकार का अधिष्ठान क्या भौतिक सृष्टि के अनुकूल है? इसका कोई उत्तर उनके पास नहीं है। बाह्य समानता तो किसी भी हालत में नहीं हो

सकती, क्योंकि एक शख्स बलवान् होता है, तो दूसरा दुर्बल। तो स्पष्ट है कि हमारे शरीर से यह सम्बद्ध नहीं है। बुद्धि के आधार पर निर्णय लिया है, तो किसीको बुद्धि होती है, किसीको नहीं! एक घर में ज्ञानी भी होता है, अज्ञानी भी। तो फिर सबको एक वोट का अधिकार देने के पीछे क्या हेतु है? इसका उत्तर आध्यात्मिक सृष्टि में गये बगैर नहीं मिलेगा! जहाँ आपने एक वोट का अधिकार सबको दिया, वहाँ आपने आत्मिक एकता कबूल की। अगर बुद्धि तक ही आप सीमित रहना चाहते हैं, तो 'हरएक मनुष्य को एक वोट', यह विचार ही खतम हो जाता है! फिर भी सबको एक वोट दिया है, तो आपने कौनसा साम्य देखा? क्या भौतिक साम्य देखा? नहीं, आत्मिक साम्य ही देखा है। इसका मतलब है कि आपने आत्मा की एकता मान्य की है! 'हम तो केवल भौतिक चिन्तन करते हैं', यह दावा अब आप नहीं रख सकते! याने 'सेक्युलर स्टेट' में 'स्पिरिचुअल वैल्यू' आपने मान्य की! 'सेक्युलर स्टेट' शब्द की न्यूनता ध्यान में आयी, तो सबको एक वोट का अधिकार दिया गया! तो, ठीक शब्दों का उपयोग करते हैं, तो अच्छा है, अन्यथा उससे गलत धारणा भी हो जाती है। 'इण्डिपेण्डन्स' कितना निकम्मा शब्द है! दुनिया में क्या होता है? हर शख्स तो एक-दूसरे पर अवलम्बित ही है! तब कहाँ रहा इण्डिपेण्डन्स? लेकिन 'स्वराज्य' पॉजिटिव (भावात्मक) अर्थ बताता है। स्वयमेव राज वह होता है। वह स्वयं प्रकाशित होता है। आज तो हम यहाँ परदेश की ही बुद्धि लेते हैं, तो वह 'स्वराज' कैसा होगा? केवल हमारा राज हम चलाते हैं, इतने से क्या हो गया 'स्वराज'? वेद में आदित्य को स्वराज्य की उपमा दी है! सूर्य है 'स्वराट्', क्योंकि वह स्वयंप्रकाशित है। चन्द्र है, परप्रकाशित। वेद में अत्रि के मण्डल में कहा है: 'यतेमहि स्वराज्ये'— 'स्वराज्य के लिए हम यत्न कर रहे हैं।' आप क्या समझते हैं कि उस जमाने में किसीका उन पर राज था या वे परतन्त्र थे? ऐसा अर्थ नहीं है। मतलब यह है कि जब तक बुद्धि आत्मनिष्ठ नहीं होती,

तब तक स्वराज्य नहीं ! अन्दर से प्रकाश मिलेगा, तो स्वराज्य प्रकट होगा। परन्तु आप कहते हैं, इण्डिपेण्डन्स ! परन्तु किसीका किसीसे बनता नहीं !

आप कहते हैं, 'सोशिआलिस्टिक स्टेट' बनानी है। हिटलर का भी एक प्रकार का सोशिआलिज्म ही था ! तो इस शब्द से कुछ अर्थ ही नहीं निकलता। व्यक्ति को समाज से अलग निकालते हैं और समाज को व्यक्ति से अलग समझते हैं, तब कैसे अर्थ निकलेगा ? जो कल्पना से भी अलग नहीं हो सकते, उनको तो पहले अलग कर दिया और फिर दोनों के बीच का झगड़ा मान्य किया ! अब कहते हैं, उसको मिटाने के लिए 'सोशिआलिज्म' लाना चाहिए !

आज हरएक अपना-अपना ही हित देखता है। सारा चिन्तन ही गलत ढंग का चल रहा है। जब तक हम अपने शब्द की शक्ति नहीं पहचानेंगे और पश्चिम से शब्द लेते जायेंगे, तब तक हमारा चिन्तन ऐसा ही गलत ढंग से जारी रहेगा। हम अपने शब्दों में चिन्तन करेंगे, तो सारी दुनिया से हमारा चिन्तन भिन्न रहेगा। यह सारा साहित्यिकों को करना है। अंग्रेजी, चीनी, जापानी, फ्रेंच आदि अनेक भाषाओं में साहित्य है। यह ठीक है कि जो अच्छी चीज है, हमारे लायक है, वह वहाँ से लेनी चाहिए। पर ऐसी ही चीज हम लें कि जो हमारे शब्दों में पैठती है। अगर वह चीज हमारे शब्दों में ठीक पैठती है, तो वह कल्पना हमारे लिए ठीक है। अगर नहीं पैठती है तो गलत है। आज बहुत से गलत शब्द हमारे चिन्तन में पैठ गये हैं। परिणामस्वरूप गलत चिन्तन होता है। इसलिए शब्द-शोधन का कार्य साहित्यिकों को करना चाहिए। ठीक शब्द लोगों के सामने रखने चाहिए, तब बहुत से झगड़े मिटेंगे।

एक भाई ने पूछा : "अनेक सन्त पुरुष हो गये। उन्होंने कई बातें कही हैं। परन्तु बिना 'फोर्स' के क्या कोई काम हो सकता है ?" सोचने की बात है कि इतने सन्त-महात्मा हो गये, इसीलिए हम आज जैसे हैं, वैसे बने हैं। अगर वे नहीं होते, तो हम जानवर बने रहते। हम कहाँ से

कहाँ आ गये हैं ! महाभारत का प्रसंग है । सवाल उपस्थित हुआ कि पत्नी पर पति का हक है या नहीं । सवाल कठिन मालूम हुआ । बड़े-बड़े ज्ञानी-विद्वान् वहाँ थे, परन्तु 'भीष्म, द्रोण, विदुर भये विस्मित'— कोई भी उसका जवाब नहीं दे सका । लेकिन आज का बच्चा-बच्चा इसका जवाब जानता है । विदुर याने क्या ? पाणिनि का सूत्र है : 'यथा विदुर भिदुरौ' । भेद करने में अत्यन्त प्रवीण, वे 'भिदुर' होते हैं । भिदुर याने तोड़ने फोड़नेवाला । तोड़ने-फोड़नेवाला तो वज्र होता है । वज्र को भिदुर कहते हैं । सूत्र में यही बताया है कि विद् और भिद् ये ही दो ऐसे धातु हैं, जिनको 'उरु' प्रत्यय लगाकर विशेष अर्थ के शब्द बने हैं । 'भिद्' धातु को 'उरु' प्रत्यय लगाकर 'भिदुर' बना, जिसका अर्थ होता है, भेदन करने में प्रवीण और 'विद्' धातु को 'उरु' प्रत्यय लगाकर 'विदुर' बना है, जिसका अर्थ है, महाज्ञानी । ऐसा महाज्ञानी वहाँ बैठा है, फिर भी निर्णय नहीं हो सका ! सवाल यही था कि चैतन्य-मय प्राण को 'पन' में लगा सकते हैं कि नहीं ? धर्मराज धर्मनिष्ठ, सत्यनिष्ठ राजा था । उसको द्यूत का निमन्त्रण दिया गया, तो वह 'नहीं' न कह सका । समझता था कि 'नहीं' कहना धर्म के विरुद्ध है । आज तो कानून भी कहेगा कि द्यूत खेलना गैरकानूनी है, अनैतिक है । लेकिन उस वक्त युधिष्ठिर 'नहीं' न कह सके । डर था कि अधर्म होगा ! कितनी छोटी-छोटी कल्पनाएँ थीं ! परन्तु वहाँ से आप-हम यहाँ तक आये हैं, तो यह सारा सत्पुरुषों का ही कार्य है ।

आज दुनिया में सब 'वर्ल्ड पीस' के लिए प्रयत्न कर रहे हैं । लेकिन बनता कुछ नहीं ! इसका मतलब यह नहीं कि सन्तों ने, महापुरुषों ने जो कार्य किया, उसका कुछ भी असर नहीं हुआ है । 'पीस' आज इसलिए नहीं है, क्योंकि उस शब्द में कुछ भी अर्थ नहीं है ! वह शब्द ही अर्थशून्य है । जिसको हम शान्ति कहते हैं, वह 'पीस' नहीं है । वह 'पीस' तो 'वायलेण्ट' भी हो सकती है ! किसी देश पर व्यापारी-बहिष्कार डाला जाता है । यह बिलकुल 'पीसफुल ऐक्शन' है । लेकिन इसमें भी हिंसा

होती है। तो वह शान्ति नहीं है। शान्ति शब्द का 'पीस' के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। 'पीसफुल' याने प्रत्यक्ष लाठी नहीं चलायेंगे; बल्कि युक्ति-प्रयुक्ति से किया हुआ काम भी 'पीसफुल' माना जाता है! इसलिए 'पीस' 'विश्व-शान्ति' करने में निकम्मी है। पाश्चात्य शब्द के परिणामस्वरूप हमारे चिन्तन में ये सारे विचार-दोष आते हैं। इसीलिए साहित्यिकों के सामने इतना ही कहना है कि आप शब्द-शुचित्व की तरफ ध्यान दें। शुद्ध शब्द का आविष्कार होगा, तो आचार-विचार शुद्ध होगा।

कोझीकोड
१२-७-'५७

# विज्ञान, आत्मज्ञान और साहित्य : १९ :

मैंने कहा कि साहित्य-देवता के लिए मेरे मन में बहुत श्रद्धा है। एक पुराना संस्मरण मुझे याद आता है। बचपन में मेरे जीवन के पहले दस साल एक देहात में बीते। उसके बाद के दस साल बड़ौदा जैसे शहरों में बीते। इसके बाद इधर-उधर कुछ घूमता रहा। आखिर गांधीजी के पास पहुँचा। आगे की बात यहाँ कहने का प्रयोजन नहीं। पहले दस साल में जब हम कोंकण के एक देहात में रहते थे, तब हमारे पिताजी वहाँ नहीं रहते थे। वे बड़ौदा में रहते थे। कुछ अध्ययन के सिलसिले में और पीछे काम के सिलसिले में। लेकिन वे अक्सर दीवाली के दिनों में घर पर आ जाते थे। मेरी माँ ने मुझसे कह रखा था कि अब तेरे पिताजी आनेवाले हैं और वे तेरे लिए कुछ 'खाऊ' लायेंगे। बच्चों के लिए जो मेवा-मिठाई लायी जाती है, उसे मराठी में 'खाऊ' कहते हैं। माँ ने मुझसे कहा कि दीवाली के मौके पर तेरे लिए मेवा-मिठाई आयेगी। मैं उसके इन्तजार में था। बिलकुल छुटपन की बात है। मेरी पढ़ाई का अभी आरम्भ ही हुआ था। उन दिनों गाँव में स्कूल तो थे नहीं। घर पर ही मेरे चाचा कुछ क, का, कि, की मुझे पढ़ाते थे। दीवाली पर पिताजी आये। उनके पास मैं पहुँचा। फौरन उन्होंने अपनी मिठाई निकालकर मुझे दे दी, जिसके इन्तजार में मैं था। अक्सर हम यह समझते हैं कि लड्डू जैसी कोई गोल-गोल मिठाई होगी। लेकिन उन्होंने जो चीज मुझे दी, वह गोल तो थी नहीं, चपटी थी। मैंने उस पाकेट को देखा। मैंने सोचा, कुछ विशेष प्रकार की मिठाई होगी। बरफी का कोई लम्बा-चौड़ा टुकड़ा होगा। लेकिन पिताजी ने मेरे हाथ में दो किताबें रख दीं। उन्हें लेकर हम माँ के पास पहुँचे। जब माँ के सामने किताबें रखीं, तो माँ बोली—बेटा, तेरे पिताजी ने आज तुझे जो मिठाई दी, उससे बढ़कर और कोई

मिठाई नहीं हो सकती। मुझे याद है कि वे रामायण और भागवत की कहानियाँ थीं। कितनी मर्तबा मैंने उन किताबों को पढ़ा, लेकिन माँ का यह वाक्य कभी नहीं भूला कि इससे बढ़कर कोई मिठाई हो ही नहीं सकती। उस वाक्य ने मुझे इतना पकड़ रखा है कि आज भी मुझे कोई मिठाई उतनी मीठी नहीं मालूम होती, जितनी कोई सुन्दर किताब मालूम होती है।

भगवान् की वैसे तो अनन्त शक्तियाँ हैं, पर साहित्य में उन शक्तियों की केवल एक कला ही प्रकट हुई है। भगवान् की शक्ति की यह कला कवियों और साहित्यिकों को प्रेरित करती है। कवि और साहित्यिक ही वह शक्ति जानते हैं। दूसरों को उसका दर्शन नहीं है। मुहम्मद पैगम्बर के लिए कहा गया है कि जब वे समाधि में लीन हो जाते थे, तब [illegible] हो जाते थे। उनके नजदीक के लोग भी बिलकुल घबरा जाते थे। यह कैसा घोर तप हो रहा है! इसमें कितनी तल्लीनता हो रही है! लेकिन वह चीज 'वही' थी, जिसे अरबी में 'वही' कहते हैं। 'वही' माने पुस्तक नहीं, किताब नहीं, 'वही' उस चीज को कहते हैं, जो परमेश्वर का सन्देश मनुष्य के पास पहुँचाती है। उसमें यन्त्रणा (टार्चर) होती है, घोर वेदना होती है। जब वह परमेश्वर का सन्देश मनुष्य के हृदय पर सवार होता है, तब बहुत ही तीव्र वेदना होती है, जिसकी उपमा प्रसूति-वेदना से दे सकते हैं। प्रसूति में बहनों को जो वेदना होती है, उससे यह वेदना बहुत ज्यादा होती है। यह तो मैं अपने अनुभव से ही कह सकता हूँ। कुछ ऐसा महसूस होता है कि हम अपने को बिलकुल खो रहे हैं। कोई चीज हम पर हावी हो रही है। ऐसी कोई चीज, जिसे हम टाल नहीं सकते, टालना चाहते हैं। ऐसा लगता है कि टले तो अच्छा है, लेकिन वह टल नहीं सकती, टाली नहीं जा सकती। ऐसी वेदना के अन्त में जो दर्शन होता है, वह लोगों को पढ़ने को मिलता है। लोगों को इतना ही मालूम होता है। वेदना तो लोगों को मालूम नहीं होती। उसे तो कवि और साहित्यिक ही जानते हैं।

कवि शब्द का मेरा अर्थ 'दो-चार कड़ियाँ जोड़ देनेवाला नहीं'। कवि क्रान्तदर्शी होता है। जिसको उस पार का दर्शन होता है, वह कवि है। इस पार को देखनेवाली ये दो आँखें हैं। यह तो इन दो आँखों का बड़ा उपकार है ही। यह सारी सजी हुई दुनिया हमारे सामने पेश करती है, दुनिया की रौनक दिखाती हैं। सृष्टि का सौन्दर्य हम इन्हीं दो आँखों से ग्रहण करते हैं। लेकिन ये दो आँखें गुनहगार भी हैं। इन दो आँखों से परे एक तीसरी चीज भी है, जो इनकी बदौलत छिप जाती है। इस खूबसूरत दुनिया से एक और भी निहायत खूबसूरत दुनिया है, जिसको ये दो आँखें छिपा रखती हैं। इन आँखों को वहाँ पहुँच नहीं है। इनके कारण मनुष्य इस दुनिया की ओर आकर्षित नहीं होता। लेकिन जब तीसरी आँख खुल जाती है, तब उस दुनिया का दर्शन होता है। दुनिया के सर्वसाधारण व्यवहारों के पीछे उनके अन्दर और उनकी तह में जो ताकतें काम करती हैं, उनका दर्शन होता है। उसमें से काव्य स्फूर्ति होती है। साहित्य की स्फूर्ति होती है। इसीलिए मेरी बहुत श्रद्धा साहित्यिकों पर है।

मुझसे पूछा जाता है कि परमेश्वर के अलावा इस दुनिया को बनानेवाला और कौन-कौन है? कोई समझते हैं कि राजनैतिक पुरुषों ने दुनिया बनायी। बड़े-बड़े इतिहास लिखे जाते हैं कि बाबर आया और उसने फलाना-फलाना काम किया। क्लाइव आया, उसने यह किया, वह किया। सफहे के सफहे लम्बे-चौड़े इतिहास लिखे जाते हैं। इतिहास के नाम से ये कहानियाँ चल पड़ती हैं। स्कूलों में बच्चों से रटायी जाती हैं। लेकिन मानव-जीवन में बाबर का कोई पता नहीं। क्लाइव का कोई हिसाब नहीं।

## तीन शक्तियाँ

दुनिया को बनानेवाली तीन ताकतें हैं : विज्ञान, आत्मज्ञान और साहित्य।

वैज्ञानिक दुनिया के जीवन को रूप देता है। आज मेरे सामने यह

लाउडस्पीकर खड़ा है, इसलिए शान्ति से सब सुन रहे हैं। अगर यह नहीं होता, तो मेरी आवाज उतने लोगों के पास नहीं पहुँचती। मुझे दर्शन और प्रणाम करके निकल जाना पड़ता या छोटी जमात में बोलना पड़ता। आज इतनी बड़ी जमात शान्ति से सुन रही है। इससे दसगुनी होती, तो भी सुन सकती है, इसकी कल्पना पहले के लोगों को हो ही नहीं सकती थी। दस-बीस मनुष्य साथ बैठकर जो शान्ति से श्रवण और कीर्तन होता है, उतनी ही शांति से लाखों मनुष्यों का कीर्तन, श्रवण, चिंतन, मनन एक साथ बैठकर हो सकता है। इसका कोई खयाल हमारे पूर्वजों को हो सकता था ! पूर्वजों की क्या बात ! हमारे ही छुटपन में बड़ी वक्ता दुनिया में काम देता था, जो स्वयं लाउड-स्पीकर होता था। बहुत बड़ी आवाज में बोलनेवाले कौन हैं, ऐसा ढूँढ़ना पड़ता था। फलाना वक्ता दस हजार लोगों को अपनी आवाज सुना सकता है। बस ! वह जीत गया ! किसीकी आवाज दो हजार तक ही पहुँच सकती है, तो वह हार गया। मेरी आवाज तो जवानी में भी, बहुत जोर करने पर भी डेढ़ हजार से आगे नहीं पहुँचती थी। उन दिनों अपना गला बहुत ऊँचा चढ़े, यह एक विद्या लोगों को सीखनी पड़ती थी। लेकिन अब यह लाउड-स्पीकर आ गया। इससे केवल जीवन में स्थूल परिवर्तन नहीं होता है। मानसिक परिवर्तन भी होता है। प्रिंटिंग प्रेस ( छापाखाने ) के कारण विज्ञान का कितनी आसानी से प्रचार हो सकता है, इसका कोई खयाल हमारे पूर्वजों को नहीं रहा होगा। करोड़ों की तादाद में पुस्तकें निकलती हैं, खपती हैं, बिकती हैं और कुछ पढ़ी भी रह जाती हैं। यह ठीक है कि गलत बातों का भी उससे प्रचार हो सकता है, वह बात अलग है। परन्तु जीवन को बदलने-वाली चीजें विज्ञान से पैदा होती हैं और वैज्ञानिकों ने जीवन को आकार दिया है, इसमें शक नहीं है। अग्नि की खोज के बाद सारे ऋषिगण भक्तिभाव से अग्नि के गीत गाने लगे। ये गीत वेदों में आते हैं। अब शायद अणुशक्ति के गीत गानेवाले ऋषिगण पैदा होंगे। आज तो वह संहार करने के लिए आयी है। संहारक के रूप में हमारे सामने खड़ी है।

लेकिन उसका शिवरूप भी है। केवल रुद्ररूप ही नहीं है। जब वह शिवरूप में प्रकट होगी, तब दुनिया के जीवन को बदलेगी।

दूसरी ताकत, जो जीवन को आकार देती है, वह है आत्मज्ञान। दुनिया में जहाँ-जहाँ आत्मज्ञानी पैदा हुए, उनकी बदौलत जीवन पूरा-का-पूरा बदल गया। ईसामसीह आये। गौतम बुद्ध आये। लाओत्से आये। मुहम्मद पैगम्बर आये। नामदेव आये। तुलसीदास आये। माणिक्यवाचकर आये। जगह-जगह ऐसे महात्मा आये। ऐसे एक-एक शख्स के आगमन से लोगों के जीवन का स्वरूप बदल गया। लोगों के जीवन का स्वरूप बदलनेवाली यह दूसरी ताकत है।

दुनिया को बनाने में तीसरी ताकत है साहित्य की। वाल्मीकि आये। व्यास आये। दाँते आये। होमर आये। शेक्सपियर आये। रवीन्द्रनाथ आये। ऐसे लोग दुनिया में आये और दुनिया को ऐसी चीज देकर गये, जो सदा के लिए जीवन को समृद्ध बना दे। दुनिया को उन्होंने ऐसी विचार-शक्ति दी, जिससे दुनिया का जीवन बदला। दुनिया में जो बड़ी बड़ी क्रान्तियाँ हुईं, उनके पीछे ऐसे विचारकों के विचार थे। ऐसे साहित्यिकों का साहित्य था, जिन्होंने पथदर्शन किया था। दुनिया को जब शान्ति की जरूरत हुई, तो शान्ति का विचार उन्होंने दिया। जब उत्साह की जरूरत हुई, तब उत्साह दिया। जब आशा की जरूरत हुई, तब आशा दी। जिस समय समाज को जिस चीज की जरूरत थी, वह चीज उन्होंने समाज को दी।

इन तीन ताकतों ने आज तक दुनिया बनायी। इसके आगे भी जीवन के ढाँचे को स्वतन्त्र रूप देनेवाली ये ही तीन ताकतें हो सकती हैं—विज्ञान, आत्मज्ञान और वाक्शक्ति, जिसे वाणी कहते हैं। विज्ञान से जीवन का स्थूल रूप बदलता है और वह मनुष्य के मन पर असर करनेवाली परिस्थितियाँ पैदा कर देता है। लेकिन वह सीधे मन पर असर नहीं करता। वाणी विज्ञान से आगे जाकर हृदय पर ही सीधा प्रहार करती है। वह हृदय तक पहुँच जाती है। आत्मज्ञान अन्दर प्रकाश डालता है।

विज्ञान बाहर से प्रकाश डालता है, आत्मज्ञान भीतर से प्रकाश करता है। इन दोनों के बीच वाणी पुल का काम करती है। वह दोनों किनारों का संयोग कराती है और दोनों तरफ रोशनी डालती है।

'राम नाम मणि दीप धरु जीह देहरी द्वार।
तुलसी भीतर-बाहिरहुँ जो चाहसि उजियार॥'

अगर तू अन्दर और बाहर दोनों ओर उजाला चाहता है, प्रकाश चाहता है, तो यह रामनामरूपी मणिदीप जिह्वारूपी देहरी द्वार पर रख ले। इस द्वार पर दिया जलाते ही बाहर और भीतर दोनों तरफ प्रकाश फैल जाता है। इतना उपकार वाणी करती है। यह मनुष्य को अनुपम देन मिली है भगवान् से। जानवरों को कहाँ मिली है? कम-से-कम हम नहीं जानते। शायद जानवरों की भी भाषा हो। सुनते हैं कि सुलेमान जानवरों की भाषा जानता था। कहते हैं कि वह चींटियों की भी भाषा जानता था। चींटियों की भी भाषा होगी। उनमें भी बुद्धि होगी। लेकिन हम नहीं जानते। जहाँ तक हम जानते हैं, यह वाणी की देन मनुष्य की शक्ति है। वह बड़ी भारी शक्ति है। इस शक्ति का जहाँ दुरुपयोग होता है, वहाँ समाज गिरता है। जहाँ उसका सदुपयोग होता है, वहाँ समाज आगे बढ़ता है। ऋग्वेद में कहा है :

'सक्तुमिव तितउना पुनन्तो यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत।'

हम अनाज छानते हैं, तो उसमें से उत्तम बीज ले लेते हैं और जो ऊपर का छिलका, कचरा होता है, उसे फेंक देते हैं। वैसे ही जिस समाज में वाणी की छानबीन होती है, वहाँ लक्ष्मी रहती है। 'सक्तुमिव तितउना पवन्तः पुनन्तः' माने साफ करते है, पावन करते हैं। 'सक्तु' याने अनाज 'तितउना' याने छलनी से छाना जाता है। उसी तरह से 'यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत' याने ज्ञानी पुरुष मननपूर्वक वाणी की छानबीन करते है और उत्तम, पावन, पवित्र, शुद्ध, निर्मल, स्वच्छ, सात्त्विक शब्द ढूँढ़ निकालते हैं, उस शब्द का प्रयोग करते है। उस समाज में लक्ष्मी रहती है। बहुतेरे

का यह खयाल है कि सरस्वती और लक्ष्मी का विरोध है। बिलकुल इससे उलटी बात ऋग्वेद ने कही है। यह कहना कितनी अज्ञान की बात है कि लक्ष्मी और सरस्वती का वैर है। वाणी तो संयोजन-शक्ति है। वह तो अन्दर की दुनिया और बाहर की दुनिया को, आत्मज्ञान और विज्ञान को जोड़नेवाली कड़ी है। दुनिया में जितनी शक्तियाँ मौजूद हैं, उन सब शक्तियों को जोड़नेवाली अगर कोई कड़ी है, तो वह वाणी है। उसका किसीके साथ वैर कैसे हो सकता है? तो लक्ष्मी के साथ सरस्वती का वैर, श्री के साथ वाणी का वैर बतलाना छोटे दिमाग की बात है। उसमें सूक्ष्म दृष्टि नहीं है। वेद ने जो कहा है, उसमें सूक्ष्म दृष्टि है। 'तत्र लक्ष्मी निहिता।' वहाँ लक्ष्मी छिपी हुई रहती है। निहित रहती है। वाणी सूक्ष्म शक्ति है। इसलिए उसके भीतर दूसरी शक्तियाँ छिपी हुई रहती हैं। मेरा बहुत ही भरोसा है वाणी पर। निरन्तर बोलता ही रहता हूँ। सुनता भी जाता हूँ। जितना बोलता हूँ, उससे बहुत ज्यादा सुनता हूँ। इसीमें वाणी की महिमा है। जो मैं बोलता हूँ, उसीमें वाणी की महिमा है और जो दूसरों की बात सुनता हूँ, तो उसमें क्या वाणी की महिमा नहीं है? उसमें भी वाणी की महिमा है। श्रवण और कीर्तन दोनों मिलकर वाणी बनती है। जितना बोले, उससे कम-से-कम दुगुना तो सुनना ही चाहिए। क्योंकि ईश्वर ने हमें एक जीभ दी और दो कान दिये। अभी यह सीधी गणित की बात है। एक साधारण गणितज्ञ भी कहेगा कि कितना बोलना चाहिए और कितना सुनना चाहिए। खैर, यह तो स्थूल गणित हुआ। जरा और गहराई से सोचिये। दो कान तो दिये। लेकिन उनको काम एक ही दिया और जिह्वा एक दी, लेकिन उसको काम दो दिये। रसना, रसग्रहण करने का काम भी दिया है और वाणी, बोलने का काम भी दिया है। तो अब हिसाब लगाइये; दो कानों को मिलकर एक ही काम और अकेली जिह्वा के दो काम! इस तरह जिह्वा में काम बढ़ गया। इसलिए चौगुना सुनना चाहिए। सुनने में भी महिमा तो वाणी की ही है। जो बोलने में महिमा है, वही सुनने में भी। तो मैं सुनता बहुत हूँ और बोलता भी बहुत

हूँ। लोग पूछते हैं कि फिर बोलते क्यों हो ! बचपन से अब तक बोलते ही चले आये हो। कोई मनुष्य मिले, उसके साथ बोलता हूँ और कोई न मिले, तो भी वाणी चलती ही रहती है। पहले खूब कण्ठ खोलकर गाता रहता था। रोज गाता था। आजकल तो मेरा गाना कम हो गया है। आजकल बोलता हूँ। लेकिन एक जमाना था, जब सुननेवाले बहुत मिलते थे। मेरे अपने ही दो कान सुनते थे। मेरा गला बड़े शौक से उन्हें सुनाता था। परिणाम यह हुआ कि सन्तों के असंख्य भजन कण्ठस्थ हो गये हैं। कितना उनका अनुग्रह हुआ है, मैं कह नहीं सकता।

इसलिए जब लोग पूछते हैं कि इतना बोलते क्यों हो, तो मैं कहता हूँ, जप के लिए बोलता हूँ, उपदेश के लिए नहीं। उपदेश के लिए आज्ञा के तौर पर श्रुति बोलती है। वह ईश्वर की वाणी है। अधिकार से आज्ञा देने का उसका अधिकार है। लेकिन मैं जप के लिए बोलता हूँ, केवल प्रचार के लिए नहीं बोलता। जनता के सामने बार-बार उसी विचार का उच्चारण करता हूँ। उसमें से आप कितना लेते हैं, आप जानें। आप लें या न लें, बार-बार जप करने से मेरा विचार दृढ़ होता है; मेरी भक्ति की दृढ़ता बढ़ती है। मनु महाराज ने एक बड़ा ही सुन्दर वाक्य लिख रखा है :

'जपेनैव तु संसिद्ध्येद् ब्राह्मणो नाऽत्र संशयः।
कुर्यात् अन्यत् न वा कुर्यात्।'

ब्राह्मण याने क्या ! ब्राह्मण है मन्त्र। इसीलिए ब्राह्मण और कुछ करे या न करे, सिर्फ जप ही करे, तो उसे उसीसे सिद्धि मिलेगी। सब प्रकार की सिद्धियाँ उसे जप से ही प्राप्त होंगी। यह मनु महाराज का आशय है। यह जो मुझे भूदान-ग्रामदान मिले हैं, ये तो आप लोगों ने हासिल किये हैं। आप जगह-जगह गये, लोगों को समझाया और ग्राम दान ले आये। उसका श्रेय आपको है। लेकिन मुझे श्रेय क्यों मिल रहा है ? इसलिए कि मैंने उसका जप किया है। जब यज्ञ, दान और तप की चर्चा चली कि कहा गया—जो अपने श्रम से देगा, पेट काटकर देगा,

यह सब होगा, तो आपको अपनी बची हुई चीज में से देगा, उसका दान होगा। भूदान-यज्ञ में यज्ञ और दान तो हैं, लेकिन तप कहाँ है ? यह पूछा जाता है। मैं कहता हूँ, यह जो हजारों कार्यकर्ता सारे देश में घूमते हैं, यही तप है। कभी-कभी उनके खाने-पीने का भी इन्तजाम नहीं होता। जब निधि-मुक्ति हो गयी, तो मैं अपने कार्यकर्ताओं को त्यागराज का भजन सुनाता रहा :

'निधि सुखमा ? राम सन्निधि सुखमा ?'

(निधि में सुख है ? या राम की सन्निधि में सुख है ! )

त्यागराज का भजन है। कार्यकर्ताओं से पूछा : क्या भाई, निधि चाहते हो या राम-सन्निधि चाहते हो ? इस तरह हमने ऐसी सारी युक्तियाँ ढूंढ निकालीं, जिनसे हमारा तप बढ़े और कार्यकर्ताओं को आज से कल ज्यादा तकलीफ हो, कल से परसों ज्यादा तकलीफ हो। इस तरह यह तप हो रहा है। लेकिन मैं सोचता हूँ कि मैं क्या कर रहा हूँ ! मेरा न यज्ञ है, न दान है, न तप है। मेरा तो जप ही है। मैं देखता हूँ कि जप में बहुत शक्ति भरी है। इसका दर्शन मुझे हुआ है।

लेकिन, हमारे कार्य में इस पहलू की तरफ योग्य ध्यान नहीं दिया गया है, इसलिए मैं बहुत असन्तुष्ट हूँ। हमने अपने कार्य में जान-बूझकर नहीं, लेकिन अनजान में वाणी की उपेक्षा की है, सरस्वती की उपेक्षा की है। मैं सरस्वती की उपेक्षा विचारपूर्वक कह रहा हूँ। हिन्दी में जिसे प्रचार कह रहे हैं, वह मैं नहीं चाहता। मैं प्रकाश चाहता हूँ। यह बिल्कुल ही स्वतंत्र शब्द है। अपने हिन्दुस्तान का खास शब्द है। अंग्रेजी में एक शब्द है 'प्रोपेगेंडा'। यह बिल्कुल ऊपर-ऊपर की चीज है। दूसरा शब्द है, 'पब्लिसिटी'। 'पब्लिसिटी' भी मैं नहीं चाहता। मैं प्रकाश कहता हूँ। सिख जानते हैं प्रकाश का अर्थ। उनके यहाँ वह एक विशेष विधि है। सुबह उठते हैं। अपनी सारी प्रातर्विधियाँ समाप्त करने के बाद स्नान करते हैं। फिर घर में पूजा के लिए जो एक स्थान होता है, वहाँ जाते हैं। वहाँ 'ग्रन्थ-साहब' याने गुरु-ग्रन्थ रखा होता है। उसको सहज खोलते

हैं। जो पन्ना सहज खुल जाता है, उसे पढ़कर देखते हैं कि आज मुझे क्या प्रकाश मिला। इस विधि को वे प्रकाश कहते हैं।

तो मैं प्रकाश चाहता हूँ। मैं यह नहीं चाहता कि हमारे काम की तारीफ बढ़ा-चढ़ाकर लोगों के सामने की जाय। मैं यह भी नहीं चाहता कि हमारे काम की हर छोटी-बड़ी चीज बार-बार सब तरफ बतलायी जाय। लेकिन इस कार्य के पीछे जो विचार हैं, वे बहुत ही मजबूत, गहरे और व्यापक हैं। उन विचारों का प्रकाश हम अपने व्यवहार और प्रयोगों से बढ़ायें। शुद्ध विचार लोगों को समझायें। तीन विशेषण मैंने लगाये। मजबूत, गहरे और व्यापक। मैं समझता हूँ कि अधिक-से-अधिक गहरे, व्यापक और मजबूत विचार इस वक्त हमको उपलब्ध हुए हैं। हमारे आगे जो लोग आयेंगे, उनको इससे भी अधिक मजबूत, गहरे और व्यापक विचार उपलब्ध हो सकेंगे। हमको जो विचार उपलब्ध हुए हैं, वे भी विश्व-व्यापक विचार हैं। आत्मा की गहराई तक जानेवाले विचार हैं। आज तक के तत्त्वज्ञानी और सन्त जितनी गहराई तक गये, उससे अधिक गहराई में हमको जाना होगा, तभी सर्वोदय-विचार का यथार्थ दर्शन होगा। मजबूत विचार वह है, जो कि विज्ञान, युक्ति और व्यवहार की कसौटी पर खरे ही उतरेंगे। पुराने जमाने में धर्म के नाम पर ऐसी कई बातें की गयीं, जो विज्ञान के सामने टिकती ही नहीं हैं, टूट जाती हैं। लेकिन युक्ति चाहे जितनी कैंची चलाये, विज्ञान चाहे जितनी कसौटी लगाये, तो भी 'कभी न टूटे, न फटे', ऐसी मजबूत चीज इस विचार में पड़ी है।

यह जो मजबूत, गहरा और व्यापक विचार है, उसका अध्ययन, मनन और प्रकाशन होना चाहिए। इसके लिए जरा नम्र होकर हमें साहित्यिकों के पास पहुँचना चाहिए। जो सच्चे साहित्यिक होते हैं, वे किसीके हुक्म के कायल नहीं होते। किसीका आदेश नहीं उठाते। परन्तु किसी सद्विचार की उपेक्षा भी नहीं कर सकते। जो विचार उनकी बुद्धि या हृदय स्वीकार न करे, उसे वे किसीकी आज्ञा से शिरोधार्य नहीं

मानेंगे। वह दुर्भाग्य की बात है—इन दिनों साहित्यिक और वैज्ञानिक कहलानेवाले ऐसे कई व्यक्ति समाज में हैं, जो कि 'टु आर्डर' काम करते हैं, हुक्म बजा लाते हैं। कई अखबार ऐसे हैं, जिनके मालिक दूसरे होते हैं और सम्पादक दूसरे होते हैं। सम्पादकों को मालिकों के इशारे पर चलना पड़ता है। फिर भी उनमें इतनी सत्यनिष्ठा होती है कि वे बेचारे कहते हैं कि क्या करें! इस लेख में जो विचार है, वह हमारा नहीं है। फिर भी हमें उसे बड़ी सजधज के साथ लोगों के सामने रखना पड़ा था। हमारे अखबार की जो कम्पनी है, उसके लिए लिखना पड़ा। वैज्ञानिक कहते हैं—यह जो खोजें हो रही हैं, वे दुनिया की भलाई के लिए नहीं हैं। लेकिन, फिर भी हम ये खोजें कर रहे हैं, हम बँधे हुए हैं। हमें जैसी आज्ञा होती है, वैसा करना होता है। वैज्ञानिक अगर अपनी बुद्धि को बेचना बन्द कर देंगे, साहित्यिकों के नाम से जो लोग आज दुनिया के सामने आये हैं, वे अपनी वाणी को बेचना बन्द कर देंगे, तो दुनिया का रूप बदल जायगा। स्वार्थी वैज्ञानिकों ने अपनी बुद्धि बेचकर और नकली साहित्यिकों ने अपनी वाणी बेचकर सारी दुनिया को खतरे में डाल रखा है। जो प्रामाणिक वैज्ञानिक है और स्वतन्त्र साहित्यिक है, वह आत्मज्ञानी की तरह अत्यन्त स्वाधीन होता है। वह कभी अपने को बेच नहीं सकता। दुनिया चाहे उसकी माने या न माने, इसकी वह परवाह नहीं करता। वह इस विषय में अत्यन्त सुरक्षित मनुष्य है। इसीलिए तुलसीदासजी ने कहा है:

'स वाग्विसर्गो जनताघविप्लवो'

जो वाग्विसर्ग — यह भागवत की भाषा है, जनता-अघविप्लव होगा, याने जो वाक्समूह जनता के पापों को धोनेवाला होगा, वही साहित्य कहलानेवाला होगा। भागवत ने साहित्य की ऐसी व्याख्या की। कितना ऊँचा आदर्श उन्होंने हमारे सामने रखा। जनता के पापों को जो शब्द धोयेगा, वही सारस्वत होगा। बाकी का सारा वाङ्मय है। उसमें सब आयेगा। वाणीमात्र वाङ्मय है। कुत्ता भूँकता है, वह भी वाङ्मय ही

है। लेकिन उसका अर्थ निकालनेवाला उपनिषद् का मन्त्रद्रष्टा ऋषि होता है, तो कुत्ते के भूँकने में से भी वह साहित्य निकालता है, सारस्वत निकालता है। साहित्य याने जीवन के सहित सतत ठहरनेवाली वस्तु। जिन्दगी का जो संबल है, वही साहित्य है। वह आपको निरन्तर अपने साथ रखने योग्य मालूम होगा। सदा के लिए आपको मिलता ही रहेगा। वही साहित्य है। जनता के पापों को धोनेवाला सरस्वती की कृपा से जो शब्द निकलेगा, वह वाग्विसर्ग सारस्वत है।

वाङ्मय में सारी वाणी आयेगी। वाणी जिसका उच्चारण करती है, वह वाङ्मय है। जैसा कि मैंने कहा, उसमें कुत्ते का भूँकना भी आयेगा। एक दफा एक कुत्ता भूँक रहा था या दस कुत्ते भूँक रहे थे। वह आवाज एक ऋषि ने सुनी। ऋषि था ध्यानी। वह सोचता—सिर्फ मैं ही ॐकार का जप नहीं कर रहा हूँ। ये कुत्ते भी ओंकार का जप कर रहे हैं—ॐ ॐ ॐ। ॐ अदाम...ॐ पिबाम ॐ हमको खाना चाहिए... ॐ हमको पीना चाहिए। ऐसा ऋषि ने उसमें से सारस्वत निकाला। यह ऋषि की खूबी है। ऐसे ऋषि को द्रष्टा कहते हैं। इसीका नाम दर्शन है। मेरे प्यारे भाइयो! हमारा यह समाज जिन विचारों पर खड़ा है, वे विचार अत्यन्त मजबूत हैं, अत्यन्त गहरे हैं और अत्यन्त व्यापक हैं। लेकिन उन विचारों का हमारा दर्शन गहरा नहीं है, व्यापक नहीं है और मजबूत नहीं है। इसीलिए सात साल के बाद भी हम रास्ता टटोल रहे हैं, ढूँढ़ रहे हैं।

हमको नम्रता के साथ साहित्यिकों के पास पहुँचना चाहिए। अपनी चीजें उनके सामने खोलकर रखनी चाहिए और कहना चाहिए कि आप तटस्थ पुरुष हैं। हमारी गलती कहाँ है, आप साफ बताइये। कहाँ हम ठीक रास्ते पर हैं, सो भी बताइये। हमें मार्ग-दर्शन दीजिये। मुझे यह कहने में खुशी होती है कि जहाँ-जहाँ मैं साहित्यिकों के पास पहुँचा हूँ, वहाँ उन सारे साहित्यिकों ने सर्वोदय का गौरव ही किया है। यही विचार दुनिया को बचानेवाला है। इसमें अमृततत्त्व है, यह कहकर उन्होंने इस

विचार का स्वागत किया है। मैसूर के पुट्टप्पा ने सर्वोदय, सर्वोदय का गीत लिखा है। वे मैसूर के बड़े कवि हैं, जो रामायण में भी सर्वोदय-विचार की झाँकी दिखाते हैं। अभी मैं कर्नाटक से आया हूँ। इसलिए यहाँ की बातें कर रहा हूँ। लेकिन मैं बंगाल, तमिलनाडु, केरल, उत्कल सभी जगह के साहित्यिकों से मिला हूँ। अभी एक जगह महाराष्ट्र के भी कुछ साहित्यिकों से मिला हूँ। मैंने देखा कि सारे-के-सारे साहित्यिकों ने कहा कि आज दुनिया को वैफल्य से बचानेवाली अगर कोई चीज है, तो वह यही सर्वोदय-विचार है। आज कितना विशाल वैफल्य छाया हुआ है! उसमें सर्वोदय ही नहीं छोटी-सी चिनगारी है। छोटी-सी ही है, लेकिन यही दुनिया को बचायेगी, ऐसा वे कहते हैं। हमारे पीछे बहुत बल है। मैं चाहूँगा कि हमारे सारे कार्यकर्ता अध्ययन की उपेक्षा न करें। इस विचार की पुस्तकें स्वयं बार-बार पढ़ें। लोगों के सामने यह चीज रखें और सरस्वती की उपासना करें।

सर्व-सेवा-संघ के प्रकाशनों में एक चीज और है, जिसकी तरफ मैं आपका ध्यान दिलाना चाहता हूँ। आज देश के लिए यह बहुत बड़ी आवश्यकता है कि सारे हिन्दुस्तान को एकत्र करनेवाली जितनी ताकतें हो सकती हैं, उनको हम ढूँढ़ें और देश को एक बनायें। इसकी इतनी आवश्यकता पहले कभी मालूम नहीं होती थी, जितनी कि आज मालूम हो रही है। हिन्दुस्तान को छिन्न-विच्छिन्न करनेवाली ताकतें जोर पकड़ रही हैं। वे अनेक नामों से प्रकट होती हैं। धर्म के नाम से प्रकट होती हैं। भाषा के नाम से प्रकट होती हैं। प्रान्त के नाम से प्रकट होती हैं। पंथ के नाम से प्रकट होती हैं। पक्ष के नाम से प्रकट होती हैं। विचार-सम्प्रदाय के नाम से प्रकट होती हैं। ऐसे अनेकविध नाम लेकर देश को छिन्न भिन्न करनेवाली ये ताकतें प्रकट हो रही हैं। इसलिए इस वक्त सबको जोड़नेवाली जितनी ताकतें खड़ी हो सकती हैं, उतनी जुटानी चाहिए।

## एक लिपि हो

सारे देश को एक करनेवाली एक ताकत यह है कि सारे प्रान्तों के लिए सबकी बोली की तौर पर एक जबान हो और सबकी लिपि की तौर पर एक लिपि हो। इसमें दूसरी जबानों का, दूसरी लिपियों का निषेध नहीं है। वे भी चलेंगी। लेकिन एक जबान ऐसी हो, जिसे सब जानते हैं और एक लिपि ऐसी हो, जिसे सब पढ़ सकते हैं, तो सारे देश को एकत्र रखनेवाली वह बहुत बड़ी चीज होगी। विविध भावनाओं को और भाषाओं को खिलने का पूरा-पूरा अवसर मिलेगा।

फिर भी मैं यहाँ सारे देश के लिए एक जबान के बारे में [illegible] कुछ नहीं कह रहा हूँ। क्योंकि मैं उसी जबान में बोल रहा हूँ। इसलिए अब इसके बारे कुछ कहने की जरूरत नहीं। लेकिन सारी भाषाओं के लिए एक लिपि चलाने की बहुत आवश्यकता है। वह नागरी लिपि हो। ऐसा होगा, तो देश के लोग एक-दूसरे की भाषाएँ आसानी से सीख सकेंगे। इससे भाषाओं का सम्पर्क बढ़ेगा। यह काम प्रेम से ही चलता है, प्रेम के लिए ही चलता है। सर्वोदय में तो प्रेम के सिवा दूसरा रास्ता है नहीं। मेरा तो यह मानना है कि सारे देश में अगर एक नागरी लिपि चल पड़ी, तो वह लिपि सारे एशिया में चल सकती है। यह एक बहुत बड़ी आशा मुझे है। किसी पर कोई चीज लादने की कोई बात ही नहीं है। न हम देश के प्रान्तों पर, न एशिया पर और न दुनिया में दूसरी किसी जगह पर। लादने का तो नाम ही नहीं। परन्तु आशा इसलिए हुई कि मैंने जापानी भाषा का दो-तीन महीने तक कुछ अध्ययन किया। उससे जापानी भाषा की रचना का कुछ खयाल मुझे हुआ। चीनी भाषा का तो और भी कम परिचय है। लेकिन उसकी [illegible] रचना का कुछ खयाल मुझे आ गया है। इन दोनों भाषाओं की रचना हिन्दुस्तान की भाषाओं की रचना के समान है। खास करके दक्षिण की भाषाओं के समान है। वहाँ 'प्रिपोजिशन' की जगह 'पोस्ट पोजिशन' होता है। शब्दयोगी प्रत्यय पहले लगाने के बदले बाद में लगते हैं। अंकगणित के अंक भी हमारे

समान ही है। ८, ९, १० के बाद दस-एक, बीस-एक, तीस-एक ऐसे अंक आते हैं। कर्ता, कर्म, क्रियापद की जो रचना हमारे यहाँ चलती है, वैसी ही वहाँ पर है। शब्दों के उच्चारण में जैसा कि फर्क यहाँ की भाषाओं में होता है, उसी तरह वहाँ की भाषाओं में होता है। 'निहों' की जगह 'निप्पों' कहा जा सकता है। कन्नड़ में ऐसा होता है। 'ह' की जगह 'प' हो जाता है और 'प' का 'ह' हो जाता है। 'हालु', 'पालु'। अंग्रेजी में लिखने की लिपि में जो 'पी' लिखी जाती है, उसका नीचे का हिस्सा काट दें, तो आसानी से 'एच' बन जाता है। उस लिपि में 'प' और 'ह' में जो साम्य है, वह जापानी भाषा में मिलता है। मैं यहाँ उसका विस्तार करना नहीं चाहता। भाषा-शास्त्र पर मुझे व्याख्यान नहीं देना है। मैं कहना यह चाहता था कि कुछ भाषाओं के लिए लिपियाँ ही नहीं हैं और जापानी तथा चीनी भाषाओं की लिपियाँ बहुत कठिन हैं। उनकी लिपियाँ चित्र-लिपियाँ हैं। वे एक वैज्ञानिक लिपि की तलाश में हैं। उन्होंने कुछ खोज की है, लेकिन वह समाधानकारक नहीं है। शायद रोमन-लिपि भी सोची जा सकती है और सोची गयी है। मैं भी मानता हूँ कि रोमन-लिपि में कई गुण हैं। परन्तु हिन्दुस्तान के साथ चीन और जापान का सम्बन्ध बढ़नेवाला है। उन भाषाओं की रचना के साथ हमारी भाषाओं की रचना का साम्य मैं देख रहा हूँ। इसलिए हम सारे भारत के लोग यदि प्रेमपूर्वक और विवेकपूर्वक नागरी-लिपि का स्वीकार करें, तो मुझे उम्मीद है कि नागरी-लिपि के जरिये चीनी और जापानी भाषाओं के साहित्य भी अपनी भाषाओं में ला सकेंगे। वह लिपि पूर्व एशिया को एक सूत्र में बाँधने का काम देगी। लेकिन यह सब आगे की बातें हैं। वे भविष्य के हाथ में हैं। परन्तु हमको इस दिशा में कोशिश करनी चाहिए। ऐसे प्रयत्न का आरम्भ सर्व-सेवा-संघ ने किया। उसकी तरफ मैं आपका ध्यान दिला रहा हूँ।

मेरा सुझाव था कि 'गीता-प्रवचन' के जो अनुवाद भिन्न-भिन्न भाषाओं में हुए, उनका एक संस्करण नागरी-लिपि में भी हो। सर्व-सेवा-

संघ ने मेरा सुझाव पसन्द किया । तदनुसार तेलुगु, पंजाबी, उड़िया और [illegible]—[illegible] चार भाषाओं के 'गीता-प्रवचन' नागरी-लिपि में प्रकाशित हुए हैं । मराठी और हिन्दी तो नागरी में ही लिखी जाती हैं, उनका सवाल नहीं । जो भाषाएँ नागरी से भिन्न लिपि में लिखी जाती हैं, उनकी अपनी लिपियों में तो '[illegible]' छपे ही हैं । वे हजारों की तादाद में छपे हैं । [illegible] में उतनी तादाद में नहीं छपेंगे । लेकिन कुछ थोड़े से ही नागरी-लिपि में छपें, तो घर बैठे हम एक-दूसरे की भाषाओं का अध्ययन कर सकते हैं । मेरी सिफारिश है कि जो गैर पंजाबी और गैर तेलुगु लोग हैं, वे नागरी-लिपि में छपे हुए तेलुगु और पंजाबी 'गीता-प्रवचन' जरूर खरीदें । समझ न सकें, तो भी पढ़ें । [illegible] मिनट अपनी आँख उन अक्षरों पर से घुमायें । इससे मालूम होगा कि हमारी भाषाओं में कितना साम्य है । इससे परस्पर प्रेम पैदा होगा । जरा-सी मेहनत करेंगे, तो आप देखेंगे कि कम-से-कम उत्तर हिन्दुस्तान की भाषाएँ तो दो-चार पाँच दिन में ही सीख सकते हैं । नागरी-लिपि का यह उपकार होगा । तेलुगु का '[illegible]' आप देखने लगेंगे, तो आपको आश्चर्य होगा कि मराठी की अपेक्षा अधिक संस्कृत शब्द उसमें हैं । मराठी तो संस्कृत से ही पैदा हुई मानी जाती है । तेलुगु संस्कृत से पैदा हुई नहीं मानी जाती है । लेकिन मराठी की अपेक्षा तेलुगु में संस्कृत शब्द अधिक हैं । इस तरह नागरी-लिपि के आधार से दूसरी भाषाएं सीखने में आपको आसानी होगी । मैं सिफारिश करता हूँ कि कुछ किताबें अनेक भाषाओं में, परन्तु नागरी-लिपि में ही निकालें । इस प्रकार का उपक्रम [illegible] ने किया ।

पंढरपुर
३०-५-'५८

# साहित्य, साहित्यकार और उनकी कसौटी

## : १६ :

वेद में वर्णन है कि जीव वरुणदेव के तीन पाशों से बँधा है। वह वरुण की प्रार्थना करता है कि 'इन पाशों से मैं मुक्त होऊँ।' मैं भी आज साहित्यकारों की इस सभा में ध्वनि-प्रसारक यन्त्र के चार-चार पाशों से बँधा हूँ। इनमें से यदि एक पाश कम हो जाय (एक यन्त्र स्थिर रहता नहीं था), तो वरुण के पाश की बराबरी हो जायगी।

### मैं साहित्यिकों का निरन्तर स्तुति-पाठक

पिछले सात-आठ वर्षों से अनेक भाषाओं के प्रान्तों में भूदान-यात्रा हुई। उन-उन प्रान्तों में साहित्यकारों के समक्ष चर्चा करने के अवसर मुझे प्राप्त हुए हैं। तमिलनाड कर्नाटक, बिहार, उत्कल, बंगाल, केरल, आन्ध्र, महाराष्ट्र और उत्तर प्रदेश में स्थान-स्थान पर अनेक कवि और साहित्यकार आये और मैंने अपनी बातें उन्हें सुनायीं। मुझे उनके सामने बोलने में कोई संकोच नहीं हुआ। विशेषकर साहित्यकारों के समक्ष बोलते हुए मुझे संकोच नहीं होता, क्योंकि मैं स्वयं साहित्यिक नहीं हूँ। मेरे लिए संकोच करने का कारण ही नहीं है। साहित्य की उपासना करनेवाले को 'साहित्यिक' कहा जाता है। मैं कोई साहित्य की उपासना करनेवाला आदमी नहीं, साहित्यिकों की उपासना करनेवाला व्यक्ति हूँ। इसीलिए सारे साहित्यिक मुझ पर कृपा बरसाते हैं, जैसे वह भैंस होती है न! उसे बढ़िया चारा-दाना दिया जाय, तो खूब दूध देती और प्रसन्न होती है। इसी तरह साहित्यिकों की स्तुति करनेवाला कोई मिल जाय, तो वे भी प्रसन्न हो उठते हैं। मैं तो उनका निरन्तर स्तुति-पाठक हूँ, क्योंकि जानता हूँ कि जो साहित्यिकों की कृपा प्राप्त नहीं करता, उसे 'वक्रतुण्ड

महाकाय' का सामना करना पड़ता है! 'कार्यारम्भे गजाननः'—कोई भी काम शुरू करने के पूर्व गजानन की कृपा प्राप्त करनी पड़ती है। साहित्यिक गजानन ही हैं। उनका बड़े-से-बड़ा शस्त्र सूँड है। साहित्यिकों की कृपा कार्य की सिद्धि के लिए एक श्रेष्ठ आशीर्वाद है, ऐसा ही मैं हमेशा समझता हूँ। इसीलिए मुझ पर सदा साहित्यिकों की कृपा रही है।

## लक्ष्मी और सरस्वती का विरोध कैसा ?

यद्यपि मेरा जीवन कार्यव्यस्त रहा, तीव्र कार्यक्रमों में ही जीवन के अनेक वर्ष बीते, फिर भी मेरी यही वृत्ति रही है कि साहित्यिकों की कभी उपेक्षा न की जाय। मुझे १५-२० भाषाओं का उत्तमोत्तम साहित्य देखने का अवसर मिला है। इसलिए साहित्यिकों को स्वयं अपने प्रति जितनी कद्र नहीं, उतनी मुझे है। जो कला, जो शक्ति भगवान् ने उनको प्रदान की है, उसकी बहुत कद्र वे नहीं करते, क्योंकि उन्हें वह वस्तु प्राप्त ही है। मनुष्य को जो वस्तु प्राप्त नहीं होती, उसीकी वह अधिक कद्र करता है, प्राप्त वस्तु की नहीं। बहुत-से साहित्यिक लक्ष्मी का मूल्य बहुत आँकते हैं। सरस्वती की अपेक्षा भी उसे अधिक कीमत देते हैं। सरस्वती तो उनके पास होती ही है, पर लक्ष्मी नहीं होती, इसलिए वे सरस्वती की शक्ति की कम कद्र करते हों, तो इसे समझा जा सकता है। लेकिन मेरे पास तो लक्ष्मी भी नहीं है। मैं उसे माता मानता हूँ। इसलिए उसको और बड़े आदर की दृष्टि से देखता हूँ। लक्ष्मी के प्रति मन में आदर होने के कारण ही मैं सम्पत्ति का किसी भी प्रकार का स्वामित्व नहीं मानता। मैं मानता हूँ कि जो सम्पत्ति का स्वामित्व मानेगा, वह लक्ष्मी को 'माता' के स्थान से नीचे उतारेगा। इसलिए उसे तो मैं मातृदेवता समझकर उसके प्रति बहुत आदर रखता हूँ। इसी तरह सरस्वती के प्रति भी मेरे मन में बहुत आदर है। सरस्वती और लक्ष्मी का विरोध किस प्रकार हो सकता है, यह मेरी समझ में नहीं आता।

ऋग्वेद में मैंने एक वाक्य पढ़ा था, जो एकदम मेरे गले उतर गया है :

सक्तुमिव तितउना पुनन्तो यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत ।

अत्रा सखायः सख्यानि जानते भद्रैषां लक्ष्मी निहिताधि वाचि ॥

अर्थात् जिस समाज में धीर पुरुष ध्यानपूर्वक, मननपूर्वक वाणी का उच्चारण करते हैं, वाणी को मनाते हैं, वाणी का संस्कार करते हैं और चलनी से निस्सार वस्तुएँ छानकर सत्त्वांश ग्रहण करने की तरह वाणी को छानकर सार ग्रहण करते हैं, वहाँ लक्ष्मी रहती है। आज तो लक्ष्मी का पैसे के साथ गठबन्धन कर दिया गया है, इसलिए लक्ष्मी की पहचान ही नहीं रही। आगे-पीछे पैसा कमाने के लिए अच्छी-से-अच्छी जमीन का उपयोग तम्बाकू बोने में किया जाने लगा है। एक बार आन्ध्र प्रदेश में मैं एक खेत के रास्ते से आगे बढ़ रहा था। उस खेत में किसान झारी से पानी लेकर एक-एक पौधे को सींच रहा था। मैंने उससे कहा : "आप तो एक-एक पौधे को बिलकुल मातृवात्सल्यवत् पानी पिला रहे हैं!" (जिस तरह माता वात्सल्यपूर्वक पुत्र की सेवा करती है, उसी तरह आप भी एक-एक पौधे की सेवा कर रहे हैं।) उत्तर में उसने कहा : "पुत्र की अपेक्षा भी अधिक स्नेह से मैं इन्हें सँभालता हूँ।" मैंने उससे पूछा : "क्यों भाई!" मेरा विनोद उसे बहुत भाया और उसने भी विनोद में जवाब दिया : "तम्बाकू का यह एक-एक पौधा मुझे आठ-आठ आना देता है, जब कि निज का लड़का तो देने के बदले रोज आठ-आठ आना खाता है।" सारांश, इस प्रकार लोग आज लक्ष्मी और पैसे का भेद समझते ही नहीं हैं।

## दोनों को न पहचानने के दुष्परिणाम

लक्ष्मी का मतलब है—शोभा, श्री, उत्पादन और सृष्टि का ऐश्वर्य, सृष्टि की विपुलश्री, सृष्टि का निर्माण। पैसा तो कृत्रिम वस्तु है। उसकी कीमत कम-ज्यादा होती ही रहती है, क्योंकि उसकी अपनी कोई कीमत नहीं होती। इसलिए मैंने तो उसका नाम ही 'लफंगा' रखा है—

आज एक बोलता है, कल दूसरा बोलता है। उसकी कीमत आज दो सेर हो, तो कल तीन सेर, चार सेर भी हो जाती है। पैसे की वाणी में कोई मेल ही नहीं है। लेकिन ऐसे लफंगों को निभा लेना एक बात है और उसे सारे समाज का कारोबारी बना देना दूसरी बात। आज समाज की अवस्था बहुत ही भयानक हो गयी है। इसीलिए पैसा लक्ष्मी का स्थान ले बैठा है।

ठीक इसी तरह सरस्वती का भी हाल है। सरस्वती या वाणी, ब्रह्मशक्ति है। 'यावत् ब्रह्म विष्ठितं तावत् वाक्'—ब्रह्म जितना व्यापक और विशाल होता है, वाणी भी उतनी ही व्यापक है। वाणी ब्रह्म की बराबरी करती है। इसलिए 'ब्रह्म' शब्द का अर्थ भी वाणी होता है। संस्कृत में 'मन्त्र' का अर्थ वाणी होता है। लेकिन इसके विपरीत आज वाणी संकुचित हो गयी है। अब तो ऐसे-ऐसे क्षुद्र [illegible] वाणी में वर्णन करते हैं कि समाज उन्नत होने के स्थान पर, गलत शब्दों के प्रयोग से, अवनत होता जाता है। शब्दों का अर्थ ऊपर उठना चाहिए, तभी समाज ऊपर उठता है। जब शब्दों का अर्थ नीचे उतरता है, तब सारा समाज पतित होता है। यह सारा सरस्वती की साधना करनेवालों के हाथ में रहा। लेकिन धीरे-धीरे पहले के सारस्वत, सरस्वती के उपासक आज पैसे के ही भक्त बन गये।

एक बार एक विद्वान् व्यक्ति से मैंने पूछा कि "[illegible] और समझदार हैं या विद्वान्?" उन्होंने जवाब दिया : "विद्वान् अधिक समझदार होते हैं।" तब मैंने उनसे पूछा कि "अगर विद्वान् अधिक समझदार होते, तो आज जो विद्वान् ही सम्पत्तिवानों के पीछे जाते दिखाई देते हैं, वे न दीखते। सम्पत्तिवान् ही विद्वानों के पीछे आते दिखाई देते। इसका कारण क्या है?" उत्तर में उन्होंने कहा : "विद्वान् समझदार हैं, इसीलिए वे सम्पत्ति की कीमत पहचानते और सम्पत्तिवानों के पीछे जाते हैं। सम्पत्तिवान् मूर्ख होते हैं, वे विद्या की कीमत नहीं समझते। इसीलिए वे विद्वानों और विद्या के पीछे नहीं जाते, इसीमें विद्या की महिमा प्रकट है।"

सारांश, इस तरह सारस्वत अपनी देवता को न पहचान सके, इसलिए बाद में वे दरबारी कवि बने और माँग के अनुसार लिखते रहे। मुझसे भी कई बार अनेक साहित्यिक पूछते कि हम जैसे साहित्यकारों से आपकी क्या माँग है ? मैं उनसे कहता कि भाई, साहित्यिकों से माँग करनेवाला मैं कौन ! मेरी कोई माँग नहीं। साहित्यिक अनन्यभाव से साहित्य की उपासना करें और सरस्वती की कीमत पहचानें, शब्द को अवनत न होने दें। इतना वे करें, तो भी इसमें भूदान-ग्रामदान की सेवा हो गयी।

## शब्दों को उन्नत बनाना मुख्य कार्य

शब्द को उन्नत बनाना मुख्य काम है। शब्द की अवनति किस प्रकार होती है, इसका एक दृष्टान्त 'ब्राह्मण' शब्द ही लीजिये। कहा जाता है कि 'हमने अपने घर में एक ब्राह्मण रखा है।' यहाँ ब्राह्मण से मतलब है, रसोई बनानेवाला रसोइया। गुजरात में कई जगह इसे 'महाराज' भी कहते हैं। हमारे रविशंकर महाराज भी महाराज हैं और मैं भी महाराज! शब्द कितने अवनत हो गये हैं! उपनिषद् में एक श्लोक आता है—

'यथा महाराजो वा महाब्राह्मणो वा
अतिघ्नीम् आनन्दस्य गत्वा शेते।'

अर्थात् "जनक जैसा कोई महाराजा लोक-सेवा-परायण हो और वसिष्ठ जैसे महाब्राह्मण अत्यन्त निश्चिन्त होकर परमेश्वर की गोद में सिर रखकर सोते हों और उन्हें निःस्वप्न नींद आती है अथवा बालक को भी ऐसी ही निःस्वप्न निद्रा आती है…।" ऐसा दृष्टान्त उपनिषद् में आया है। किन्तु इसे देखते हुए आज वही ब्राह्मण और महाराजा दोनों कितने नीचे गिर गये! आप गुजराती में भी ऐसे बहुत-से शब्द देखेंगे। गुजरात में जब शुरुआत में रात्रि पाठशालाएँ चालू हुईं, तो नरहरिभाई परीख ने रात्रि-पाठशाला के आचार्यों के सम्बन्ध में एक लेख लिखा, जिसका

शीर्षक था—"[illegible]ओं के आचार्यों से"। इसमें कितनी ही बातों के सम्बन्ध में एक-दो-तीन इस तरह की सूचनाएँ दी गयी थीं। एक सूचना यह भी थी कि राष्ट्रीय पाठशाला के आचार्यों को बीड़ी नहीं पीनी चाहिए। इन सब सूचनाओं को सुनकर शंकराचार्य और रामानुजाचार्य क्या सोचते होंगे! आचार्यों के लिए भी ऐसी सूचनाएँ करने का समय आ गया है! मतलब यह कि यह शब्द कितना नीचे गिर गया है! पहले तो 'बादरायणाचार्य' इस तरह आचार्य शब्द का उपयोग होता था। अब 'आचार्य' शब्द इतना नीचे गिर गया है कि उससे भी भारी शब्द की जरूरत पड़ी और उसके लिए 'प्राचार्य' शब्द निकला। याने 'प्रोफेसर' के लिए 'प्राचार्य' शब्द। इस तरह जब शब्द नीचे गिरते हैं, तब समझना चाहिए कि समाज का पतन हो रहा है। शब्द का अर्थ जब ऊपर-ऊपर उठता जाता है, तब समझना चाहिए कि समाज का उत्थान हो रहा है।

शब्द में इतनी अधिक सामर्थ्य है कि वह परमेश्वर की शक्ति है, जो मानव में प्रकट हुई है। ऐसी स्पष्ट वाणी, जो कि मानव में दिख रही है, मानवेतर प्राणी में हम नहीं देखते। मानव के लिए वाणी विशेषता है। मैं हमेशा शब्द-शक्ति की कद्र करता हूँ। मेरी साहित्यिकों से यही अपेक्षा है कि वे शब्द को नीचे न गिरने दें। शब्द नीचे न गिर जाय, इसकी सावधानी रखते हुए शब्द की सँभाल कीजिये। [illegible] दुनिया के लोग चाहे जिस तरह बरतते हों, तो भी उनके शब्द उनको उस तरह बरतने से पीछे खींच लें। उनको पतन से उबार लें, ऐसे शब्द बनाये जायँ—यही मेरी साहित्यिकों से मुख्य आशा है।

## कवि वह, जिससे अरसिक भी डोल उठे!

कई बार साहित्यकार और दूसरे [illegible] से कहते हैं कि आप अरसिक हैं। आप पढ़े-लिखे नहीं हैं, इसलिए हमारी कला को नहीं समझ सकते। साहित्य, संगीत, चित्रकला की खूबी समझने के लिए आँख, कान,

कान शिक्षित होने चाहिए, ऐसा न हो, तो वे 'एप्रिशियेट' नहीं कर [illegible] नहीं कर सकते। इस तरह आज लोगों से जैसी आशा रखी जाती है, उससे बिल्कुल उलटी आशा मैं रखता हूँ। मैं कहता हूँ कि [illegible] को जो रस पिला दे, वही 'कवि' कहलाता है। कोकिल गाती है, तो सबका ध्यान एकदम खींच लेती है। वह यह अपेक्षा नहीं रखती कि मेरा गायन समझने के लिए शिक्षित कान चाहिए। सरोवर में सुन्दर कमल खिले होते हैं, वे सबका मन आकृष्ट कर लेते हैं—मनोहर मालूम होते हैं। लेकिन वे ऐसी अपेक्षा नहीं रखते कि उनका रस-ग्रहण करने के लिए लोगों की आँखें शिक्षित हों।

ऋतस्य श्लोको बधिरा ततर्द।

सत्य का श्लोक बहरे मनुष्य के कान में भी प्रवेश कर जाता है। इसलिए यदि हम जिसे शिक्षण नहीं मिला है, ऐसे सहज अशिक्षित मनुष्य को रस-ग्रहण नहीं करा सकते, तो रस का झरना एकदम सूख गया है, ऐसा ही मैं मानता हूँ। मैं तो यह नहीं कहूँगा कि वह भाई रसिक नहीं है, बल्कि यही कहूँगा कि रस पिलाने की शक्ति साहित्यिकों में नहीं है। कवित्व कुछ त्रुटियाँ है। बिलकुल सहज रूप से जो शब्द सबको आकृष्ट कर सकता है, उसीमें अधिक-से-अधिक कला प्रकट होती है। ऐसा होने पर ही उस कला को ग्रहण करने के लिए ग्राहक से विशेष शिक्षण की जो अपेक्षा की जाती है, उसमें भी कुछ कला होती है, लेकिन यह कला स्वयं प्रत्यक्ष, स्वयं स्पष्ट नहीं है, जैसे कि चन्द्रमा। 'चन्द्रमा मनसो जातः।' चन्द्रमा मन से उत्पन्न होकर सबके मन को खींच लेता है। छोटा-सा बालक भी 'चन्दामामा' की बातें करता और आग्रह रखता है कि उन्हें मेरे पास आना चाहिए। इसलिए आकर्षण सहज होता है। पक्षियों को सूर्योदय का आकर्षण होता है। वह अत्यन्त स्वाभाविक आकर्षण है। जिस वस्तु के प्रति स्वाभाविक रूप से आकर्षण होता है, उस वस्तु में सर्वश्रेष्ठ कला प्रकट हुई है, ऐसा मेरा अभिप्राय है। यह तो मैं सहज बोल गया।

## सहजता में ही कला का प्राकट्य

टॉल्स्टॉय ने एक बार शेक्सपियर पर आलोचना की थी। उसका आशय था कि 'शेक्सपियर बहुत बड़ा और महान् साहित्यकार माना जाता है, लेकिन उसमें कोई सार नहीं है।' वे स्वयं एक महान् साहित्यिक थे, ऐसा सभी मानते हैं। उन्होंने स्वयं अपने ऊपर भी टीका लिखी है कि मैंने बहुत बड़ी-बड़ी कहानियाँ लिखी हैं, किन्तु उनमें मैं कोई साहित्य नहीं देखता। लेकिन मेरी जो छोटी-छोटी कहानियाँ हैं, उन्हींमें मेरी कला प्रकट हुई है। कारण बिल्कुल छोटे-छोटे बच्चे भी उन्हें सहज रूप से समझ लेते हैं। इसलिए कहना होगा कि जिसका रस-ग्रहण सार्वजनिक और सर्व-जनलभ्य हो, जो सबके हृदय को स्पर्श कर सके, ऐसी वस्तु में ही सर्वोत्तम साहित्य प्रकट होता है। क्योंकि 'साहित्य' का अर्थ ही सहित या साथ का भाव है। जो साहित्य किन्हीं विशेष लोगों के ही साथ जाने की कल्पना करता है, सबके साथ जाने की जिसमें शक्ति नहीं होती, उसका साहित्य बना संकुचित हो गया, यही कहना चाहिए। साहित्य वही रहा ऐसा हो सकता, जिसे सभी अपने साथ रखने की इच्छा रखें। जैसे सब बालकों में मिठाई खाने की इच्छा होती है, वैसे ही साहित्य के प्रति भी सबको प्रेम न हो, तो वह साहित्य 'साहित्य' न रहेगा, 'राहित्य' बन जायगा।

## कवि के लिए समग्र दर्शन अनिवार्य

मुझे भय है कि हमारा साहित्य भारत में धीरे-धीरे बहुत संकुचित होता जा रहा है। क्योंकि जो सबके लिए था, वह अब विशिष्ट जनों के लिए रह गया है। यह कोई साहित्य की प्रगति नहीं, बल्कि संकुचितता ही है, ऐसा मुझे भास होता है। टॉल्स्टॉय के इस कथन से मैं पूरी तरह सहमत नहीं कि शेक्सपियर में कोई सार नहीं है, किन्तु टॉल्स्टॉय के कथन में या जहाँ उन्होंने इस प्रकार शेक्सपियर की जो आलोचना की है, उस कथन में बहुत सार है, ऐसा मैं मानता हूँ। उनकी आलोचना में जो दृष्टि है, उसमें वे बहुत स्पष्ट हैं, ऐसा मैं मानता हूँ। जिस प्रकार

का साहित्य टॉल्स्टॉय चाहते हैं, वैसा साहित्य शेक्सपियर का भी है, इसके लिए शेक्सपियर का बचाव हो सकता है क्या ? इसमें भी सार है। ऐसा होने पर भी टॉल्स्टॉय की आलोचना पर विचार करना चाहिए। आप जानते हैं कि भागवत में संस्कृत के अत्यन्त मधुर काव्य लिखे हुए हैं। वे सबके लिए अत्यन्त आकर्षक हैं। अब भागवत ही लीजिये, उसकी भाषा जरा कठिन पड़ती है, फिर भी वह बहुत मधुर है। माधुर्य में तो उसके साथ कौन स्पर्धा कर सकता है ? संस्कृत में भागवत अप्रतिम ग्रन्थ माना जाता है। सारी जनता के पाप का निवारण कर सकनेवाला वाग्-विसर्ग भगवान् को प्रिय होता है। वह भगवत्-प्रिय होता है। सारी जनता के पाप को धोनेवाला वाग्विसर्ग सर्वोत्तम काव्य माना जाता है।

ऋग्वेद में कवि की व्याख्या बहुत थोड़े में की गयी है, परन्तु उसीसे बहुत कुछ समग्र दर्शन होता है : 'ब्रह्मा देवानां पदवीः कवीनाम् ऋषिः विप्राणाम्।'

जैसे विप्रों में—ज्ञानियों में 'ऋषि' श्रेष्ठ कहे जाते हैं, केवल बुद्धि से विचार करनेवाले ही नहीं, किन्तु जो धर्म की रक्षा भी करते हैं, वे 'द्रष्टा' श्रेष्ठ कहे जाते हैं। विप्रों में श्रेष्ठ 'ऋषि' की तरह कवियों में श्रेष्ठ पुरुष, जो पद-प्राप्त है, वे 'पदवित्' या 'पदज्ञ' कहलाते हैं। अर्थात् जो पद, पदवी तक पहुँच गया है, वह ऊपर पहुँचकर नीचे देखता है और चारों तरफ नजर फेंकता है, उसे ही समग्र दर्शन होता है। समग्र दर्शन के बिना साहित्य निर्माण नहीं होता। वह ऊँचा चढ़ता है और वहाँ से चारों तरफ देखता है, तभी समग्र दर्शन होता है। नीचे से देखो, तो संकुचित दर्शन होगा। आँखें फाड़-फाड़कर देखने पर जितना देखते हैं, उतना ही दीखता है। इससे जरा अधिक स्पष्ट देखें, बारीक नजर से देखें, तो थोड़ा अधिक स्पष्ट दिखाई देता है। परन्तु जितना दिखाई देता है, उतना ही मैं देखता हूँ। किन्तु ऊपर चढ़ें और बाद में चारों तरफ देखें, तो व्यापक दर्शन होता है।

'पब्बतट्ठो व भुंमट्ठे धीरो बाले अवेक्खति।'

—भगवान् गौतम बुद्ध कह गये हैं कि वह जो पर्वतस्थ पुरुष है, वह पर्वत पर चढ़ता और फिर नीचे देखता है—भूमि पर चलनेवालों को देखता है। इसी तरह ज्ञानी कवि ऊपर उठकर सबको देखते हैं। जो कवि स्वयं विकारग्रस्त होते हैं, वे दूसरे के विकारों का अंकन नहीं कर सकते। यह एक बहुत विचित्र बात मैं बोल गया। बहुतों को लगता है कि मनुष्य के विकारों का दर्शन उसे ही होता है, जिसको उनका अनुभव होता है, पर मैं उलटा ही कहता हूँ। थर्मामीटर को अगर अपना बुखार हो, तो वह बुखार को नहीं नाप सकता, उसे अपना बुखार नहीं होता, इसीलिए वह दूसरे के बुखार को ठीक-ठीक नाप सकता है। इसी तरह जो लोग विकारों से ऊपर उठ जाते हैं, जो उदासीन होते हैं—उद्-आसीन होते हैं (साक्षी-रूप हो जाने के कारण जो अपने को अलग मानते हैं), वे उत्तम दर्शन और सम्यक् दर्शन कर सकते हैं। इसलिए मैं अपेक्षा रखता हूँ कि जिस साहित्य का अध्ययन मैंने किया है और जिसका मुझ पर असर है, वे सब साहित्यिक उत्तम हो गये हैं, उन्होंने शाश्वत, चिरन्तन साहित्य समाज को दिया है। वे अपने मन से ऊपर उठे हुए थे।

## मन से ऊपर उठना भी जरूरी

जो मन के भीतर घूमा करते हैं, उनका साहित्य भले ही दूसरे अनेक सहधर्मियों को आकृष्ट कर ले। जैसे, बाणभट्ट की कादम्बरी किसी काम-विह्वल पुरुष को जरूर आकृष्ट कर सकती है (क्योंकि वह सहभावी होता है), किन्तु वह सम्पूर्ण समाज को आकृष्ट नहीं कर सकती। कोई उसका अंशविशेष ही समाज ग्रहण कर सकता है। लेकिन वाल्मीकि की रामायण सबको आकृष्ट करती है, क्योंकि वाल्मीकि स्वयं [illegible] समझनेवाला था। किन्तु स्वयं अपने सुख-दुःख से ऊपर उठा हुआ था। वाल्मीकि अपने सुख से सुखी और दूसरे के दुःख से दुःखी नहीं था। वह दूसरों के सुख से सुखी और दूसरों के दुःख से दुःखी हो सकता था। जो अपने सुख से सुखी और अपने दुःख से दुःखी होता है, जैसे कि कोई मानव,

उसे दूसरे किसीके सुख-दुःख का भान नहीं रहता। वह तो अपने स्वयं के सुख-दुःख में ही उलझा रहता है। स्वयं दुःखमग्न हो, तो सारा जगत् उसे दुःखमग्न ही दीखता है। मुझ पर ऐसी आपत्ति आ पड़ी कि अब मुझे सारा संसार शून्य लगता है। लेकिन जगत् तो पूर्ण ही है, वह शून्य नहीं है। वह जैसा कल था, वैसा ही आज है और कल भी रहेगा। लेकिन सारे जगत् को ऐसा अनुभव नहीं होता। इसलिए जिसमें विश्व के साथ होने की शक्ति नहीं होती, वह कवि नहीं बन सकता।

## मृत्यु : हमारा महामित्र

कालिदास ने एक सुन्दर विलाप लिखा है, अज-विलाप। एक भाई ने मुझसे कहा कि "कितना सुन्दर विलाप है यह!" तो मैंने पूछा : "इसमें कौन-सा सौन्दर्य है, जरा बताइये तो?" उन्होंने कहा कि "वह इतना सुन्दर है कि सुनकर आँखों से एकदम आँसू बहने लगते हैं।" मैंने कहा : "मान लीजिये, कोई लड़का मर गया और उसकी माँ जो विलाप करती है, तो क्या उसमें कालिदास के विलाप से कम शक्ति होती है? उसे देखकर क्या हमारी आँखों में आँसू नहीं आते! फिर कालिदास की विशेषता क्या रही! कालिदास की विशेषता तो वह थी, जो उस माँ को नहीं सूझती। वह बेचारी तो पुत्र-वियोग के दुःख में तन्मय हो जाती है। पर कालिदास को सूझता है :

'मरणं प्रकृतिः शरीरिणां विकृतिर्जीवितमुच्यते बुधैः।'

अर्थात् मरण को जीवन की विकृति मानने से दुःख होता है। यों दुःख तो जीवन में होता ही है, फिर भी उसका आरोप मरण पर किया जाता है। उदाहरणार्थ, एक मनुष्य दुःख से पीड़ित है और वह उससे मुक्त होने की कोशिश कर रहा है। लेकिन उस दुःख को मिटाने की सामर्थ्य न डॉक्टर में है, न पत्नी में, न उसके भाई में और न उसके पुत्र में है। उस दुःख से जो मुक्ति दिलानेवाला है, वह तो उसका महामित्र मृत्यु है। किन्तु मृत्यु पर दुःखदायी होने का दोष ही आरोप किया जाता

है और उसका इतना भयंकर वर्णन किया जाता है कि ऐसा लगता है, मानो चोर को छोड़कर साहूकार को ही फाँसी पर चढ़ा दिया गया।

मरण कोई आपत्ति नहीं है। वह तो दुःख से मुक्त करानेवाली वस्तु है। मृत्यु के समय जो दुःख है, वह जीवन के दोषों के परिणाम-स्वरूप दुःख है। इसलिए जीवन को उसके दुःखों से छुड़ाने की सामर्थ्य मृत्यु को छोड़ और किसीमें नहीं है। संत्रस्त जीव को मृत्यु ऐसी स्थित-प्रज्ञ-स्थिति में पहुँचा देता है कि बाद में उसे न सुख होता है और न दुःख। आश्चर्य है कि ऐसे महामित्र को भी शत्रु समझा जाता है! जब मृत्यु आती है, तो हम स्थितप्रज्ञ बन जाते हैं या नहीं, इसका हम प्रयोग कर देखते हैं। एक प्रयोग तो यह है कि उस मृत मनुष्य को नहलाते हैं और फिर देखते हैं कि वह देह संतुष्ट होती है या नहीं! खुश होती है या नहीं! लेकिन देह को कोई सन्तोष नहीं होता दीखता, इसलिए हम समझ जाते हैं कि वह स्थितप्रज्ञ हो गया। इस तरह वह अपने सुख से सुखी नहीं होता, यह तो हमने देख लिया। लेकिन वह अपने दुःख से दुःखी होता है या नहीं, यह देखने के लिए हम दूसरा प्रयोग करते हैं। हम उसका अग्नि-संस्कार करते हैं और देखते हैं कि अग्नि के स्पर्श से वह दुःखी तो नहीं होता? इससे उसके सिर पर शिकन तक नहीं देखी जाती। तब सिद्ध होता है कि वह परिपूर्ण स्थितप्रज्ञ हो गया। पक्का निश्चय हो जाता है कि बिना पुण्य के ही इसे मृत्यु ने 'दुःखेषु अनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः' की स्थिति में पहुँचा दिया। ऐसी परम स्थिति प्राप्त करानेवाले महामित्र को भी हम शत्रु कहें, तो क्या यह उचित है?

इसीलिए कालिदास ने अज विलाप में 'मरणं प्रकृतिः शरीरिणाम्' यह जो निष्कर्ष निकाला, वह कोई दुःखी या वियोगी जीव के विलाप जैसा नहीं है। यहीं कालिदास का महत्त्व है! इसीलिए मुझे ऐसा लगता है कि साहित्य शक्ति, शब्द-शक्ति मनुष्य तभी प्रकट कर सकता है, जब कि वह सामान्य मन से ऊपर उठकर जनता के मानस की तरफ देखे!

अपने सुख में सुखी होने की और अपने दुःख में दुःखी होने की तन्मयता कवि की हो, तो वह कवि नहीं बन सकता। जो अपने दुःख में तन्मय होता है, वह तो अमुक लोगों को ही आकृष्ट कर सकता है, सब लोगों को नहीं। उसमें वह शक्ति प्रकट नहीं हो सकती। इसलिए आप लोगों के सामने मैं अपना विचार रखना चाहता हूँ कि साहित्यिक के रूप में अपना जीवन जितना तटस्थ और अनासक्त बना सकें, उतना बनाइये और फिर लोकविमुख न बनिये।

## लोक-विमुखता भी खतरनाक

तटस्थता और अनासक्ति पाने के बाद लोकविमुख बनेंगे, तो वह एक नया खतरा होगा। जैसे कोई जीव अपने सुख-दुःख में तन्मय हो जाता है, तो उसमें खतरा है, वैसे ही इस प्रकार जो जीव सुख-दुःख से परे होकर लोकविमुख हो जाता है, उसमें भी खतरा है। संभव है कि वह लोकविमुख हो जाय, तो वह इतना ऊपर उठ सकता है, जहाँ उसकी शब्द-शक्ति भी कुंठित हो जाय। ऐसी हालत में वह एक भी शब्द का उच्चारण किये बिना 'महाकवि' हो सकता है, ऐसा भी मैं मान लेता हूँ। लेकिन वह अव्यक्त हो जाता है और समाज को अव्यक्त का स्पर्श तो होता है, किन्तु उसका ज्ञान समाज या और किसीको भी नहीं होता। लेकिन लोगों को जिसका भान है, उसे ही हम 'साहित्यिक' कहते हैं। इस तरह स्पष्ट है कि जो अपने सुख-दुःख से ऊपर है, मन से ऊपर है, विकारों से ऊपर है और लोकविमुख न होकर अपने को साक्षीरूप में देखता है और उसे फिर साहित्य-प्रेरणा होती है, तो मैं उसे उत्तम साहित्यिक समझता हूँ और उसके साहित्य को भी मैं उत्तम साहित्य मानता हूँ।

## सर्वोदय-विचार : भारत का तुरीय दर्शन

ऐसी स्थिति में भूदान-ग्रामदान आदि जो कुछ चलता है, उसमें आप क्या मदद करें, यह मैं आपको सुझाऊँ, तो वह मेरे अधिकार से बाहर की बात होगी। वह मैं नहीं करूँगा। लेकिन मैं आपसे इतना ही कहना

चाहता हूँ कि इस जमाने में इधर के सौ-डेढ़ सौ वर्षों में हमारे देश में जो कल्पनाएँ सूझीं, उन विशेष कल्पनाओं में ग्रामदान की कल्पना भी आती है। मैंने अनेक बार कहा है और आज विस्तार से न कहकर इतना ही कहूंगा कि सभी उपासनाओं का अनुभव समान होता है, यह महान् वस्तु हमारे देश में रामकृष्ण परमहंस ने साधना द्वारा दुनिया के सामने रखी है। इसी तरह मन से ऊपर उठकर, परमेश्वर तक पहुँचकर, उसका अनुभव लेकर फिर विश्व-सेवा के लिए जनता के बीच काम करने की एक भूमिका ( [illegible] ) की तरफ सबका ध्यान श्री अरविन्द ने खींचा है। हमारे देश के लिए यह कोई नयी बात नहीं थी। इसके पहले इसका दर्शन हमारे देश में और दूसरे भी देशों में बहुतों को हुआ है। किन्तु इस ओर विशेष रूप से श्री अरविन्द ने ध्यान खींचा। इसी प्रकार दुनिया के क्लेशों को मिटाने के लिए शस्त्र-शक्ति नहीं, बल्कि सत्याग्रह-शक्ति ही इस विज्ञान के युग में काम करेगी, इसका दर्शन महात्मा गांधीजी ने दुनिया को कराया। ये तीन विशेष दर्शन नव-भारत में प्रकट हुए। अतः मैं नम्रतापूर्वक आपसे कहना चाहता हूं कि ऐसा ही यह एक चौथा दर्शन भारत में 'सर्वोदय' शब्द की उपासना से निर्माण हुआ है कि जैसे हवा और पानी सार्वजनिक है, वैसे ही भूमि, लक्ष्मी, विचार और शक्ति सार्वजनिक होने चाहिए। जो वस्तुएं सबके उपयोग के लिए हैं, वह सर्व समर्पण होनी चाहिए—आर्थिक और सामाजिक क्षेत्र की यह एक क्रान्तिकारी वस्तु हिन्दुस्तान में प्रकट हुई है और वह सर्वोदय शब्द की उपासना में से प्राप्त हुई है। यही चौथी वस्तु है। वह नम्रतापूर्वक आपके सामने रखना चाहता हूँ। इस तरह यह जो विशेष वस्तु प्रकट हुई है, उसका चिन्तन-मनन कीजिये तथा उसके साथ सहज रूप से जितने समरस हो सकें, उतने होइये। इस प्रार्थना के साथ मैं अपना कथन समाप्त करना चाहता हूँ।

## गुजरात से माधुरी की अपेक्षा

जब से गुजरात में प्रवेश हुआ है, तब से गुजरात के चेहरों पर कुछ

विशेषता देख रहा हूँ। वह विशेषता वे स्वयं नहीं देख पाते, क्योंकि वे अपने द्रष्टा नहीं हो सकते, फिर भी मैं देखता हूँ और मुझे भास होता है कि भारत के इस कोने में से—इस गुजरात में से—विश्व को कुछ मिलने-वाला है। यदि ऐसा न होता, तो गांधीजी गुजरात में पैदा ही न हुए होते। गांधीजी का गुजरात में पैदा होना आकस्मिक नहीं है। गुजरात में ऐसी शुद्ध शक्ति पड़ी है, जिसका यह स्वाभाविक स्फुरण था। उनके बाद आप चाहे जैसे रहिये, तो भी हमारे समाज को गांधीजी ने जो व्यापक दर्शन कराया है, वह गुजरात में विशेष रूप से काम कर रहा है। गुजरात के सब हृदयों में यह वस्तु रही है और यहाँ मुझे स्वयं को भी ऐसा भास होने लगा है। इसलिए गुजरात के साहित्यिकों से मैं विशेष अपेक्षा रखता हूँ कि गुजराती भाषा में भगवान् कृष्ण ने अपने संगीत द्वारा जो माधुर्य पैदा किया था, उसे 'गुजराती' भाषा में प्रकट कीजिये। जैसे वल्लभाचार्य ने गाया था कि **'मधुरं हसितम्....'**। गुजराती भाषा में ऐसा एक भी शब्द नहीं आना चाहिए, जिसमें माधुर्य की न्यूनता हो। जब माधुर्य 'परम माधुर्य' होता है, तब वह शक्ति का दर्शन कराता है। ऐसा सत्य का दर्शन करानेवाला गुजरात में वाङ्मय में प्रकट हो, ऐसी विशेष आशा गुजरात से है।

**बड़ौदा**

२९-१०-'५८

# साहित्य का धर्म



मैं शब्दों में बयान नहीं कर सकता कि आप लोगों के दर्शनों से मुझे कितना हर्ष हो रहा है। वैसे तो मेरे लिए सारी दुनिया [illegible] है। सबको नमस्कार करना ही मैंने अपना धर्म माना है और [illegible] से आठ साल से लगातार घूम रहा हूँ, लेकिन आप मेरे लिए विशेष आदर और नमस्कार के भाजन हैं। बहुत खुशी की बात है कि आपसे मिलने का सौभाग्य मुझे हासिल हो रहा है।

मैं साहित्यिक को द्रष्टा समझता और मार्गदर्शक मानता हूँ। ऋग्वेद में वर्णन आया है : 'शिक्षा पथस्य गातुवित्' मार्ग जाननेवाले, मार्ग ढूँढनेवाले और मार्ग दिखानेवाले ऐसे तीन प्रकार के लोग होते हैं। साहित्यिकों की गिनती इस त्रिविध वर्ग में होती है। कुछ मार्ग ढूँढनेवाले हैं, जो बहुत ही ऊंची कोटि के होते हैं। कुछ मार्ग जाननेवाले हैं, जो दूसरे दर्जे की पदवी प्राप्त करते हैं और कुछ मार्ग दिखानेवाले हैं, जिनको तीसरे दर्जे की पदवी प्राप्त है। ये तीनों पदवियाँ जैसे हिमालय के ऊँचे-से-ऊँचे शिखर होते हैं, वैसी ही कुछ कम बेशी होती हैं। सबसे अधिक योग्यता मैं उनकी मानता हूँ, जो मार्ग ढूँढनेवाले होते हैं, नये मार्ग खोजते हैं। बहुत हिम्मत से आगे बढ़ते जाते हैं। दुनिया की मार खाते रहते हैं, लेकिन आखिर तक मार्ग ढूंढ़ने का अपना काम नहीं छोड़ते। दूसरे दर्जे के वे होते हैं, जो नये मार्ग की खोज नहीं करते, बल्कि जो पुराना मार्ग बन चुका है और काफी सुरक्षित है, लेकिन लोग उसे नहीं जानते और बीहड़ जंगलों में भटकते रहते हैं, उसे जानते हैं। तीसरी पदवी उनको प्राप्त है, जिनको यह प्रेरणा हुई है कि लोगों को मार्ग बतायें। चाहे वह मार्ग सबसे ऊंचा न हो, लेकिन आज लोग भटकते रहते हैं, इसलिए उन्हें अच्छे मार्ग पर लायें, उन्हें मार्ग बतायें। मुझे रा

प्रदेश में ऐसे त्रिविध साहित्यिकों का मार्ग-दर्शन प्राप्त करने का भाग्य हासिल हुआ है। फिर भी अब तक मुझे एक-एक भाषा के साहित्यिकों से ही मिलने का मौका मिला था। लेकिन यहाँ अनेक भाषाओं के साहित्यिक इकट्ठा हुए हैं, तो आपने बड़ी कृपा की, ऐसा मुझे नम्रता-पूर्वक कहना चाहिए।

मेरे सामने जो समस्याएँ हैं, मैं उन्हें आपके सामने रखूँगा। अभी यहाँ मैं मीरा का भजन सुन रहा था, जिसमें कहा गया है कि उसकी परमात्मा में लगन है और हरि-गुण गाने के सिवा और कोई बात उसे सूझती ही नहीं। भजन सुनते-सुनते मैं अपने लिए सोचने लगा कि जो नसीब मीरा को हासिल था, वही भगवत्-कृपा से मुझे भी हासिल है। मेरी यात्रा चल रही है। उसके साथ ही भूदान, ग्रामदान आदि शब्द चल पड़े हैं। ये शब्द 'करेण्ट क्वायन' बन गये हैं। लेकिन मेरे मन में सिवा इसके कि मैं भगवान् का गुणगान करने की चेष्टा करता रहूँ, उसकी सेवा में लगा रहूँ, और कोई बात नहीं है। एक यही विचार मेरे मन में है। भगवान् मेरे लिए अव्यक्त नहीं रहे, व्यक्त हो गये हैं; बल्कि मामूली व्यक्त पदार्थ से ज्यादा व्यक्त हो गये हैं। वे मुझे हिलाते हैं, डुलाते हैं। कल तो मैं ऐसा गिर पड़ा था कि सब ताज्जुब ही करते रहे कि इसका सिर क्यों नहीं फूटा! मैं ऐसे ढंग से गिरा कि सिर फूटना ही चाहिए था। सिर फूटता, तो अवश्य ही भगवान् का आशीर्वाद समझता। लेकिन सिर नहीं फूटा और आज आपकी सेवा में उपस्थित हूँ—यह भी भगवान् की लीला और कृपा समझता हूँ।

दुनिया में आज तक जो ताकतें काम करती थीं, उनमें से कई ताकतें अब क्षीण हो रही हैं। कुछ नयी ताकतें जोर पकड़ रही हैं, कुछ पुरानी भी अपना बल दिखानेवाली हैं। मेरे निरीक्षण के अनुसार जो ताकतें टूट रही हैं, वे बहुत बड़ी ताकतें थीं। आज भी कुछ हद तक वे मिटी हैं, ऐसा नहीं कह सकते। लेकिन वे खतम होनेवाली हैं, टिकनेवाली नहीं हैं। उनकी जिन्दगी समाप्त हो गयी है।

उनमें एक ताकत है, मजहब की। इन मजहबों ने बहुत बड़ा काम किया है—मनुष्य के अन्तःस्रोत ढूँढने की कोशिश की है। उन अन्तःस्रोतों में एकवाक्यता, सामञ्जस्य लाने और मनुष्यमात्र को इकट्ठा करने की कोशिश की है। मनुष्य को कुछ हद तक इकट्ठा करने में आज तक वे समर्थ भी हुई हैं। लेकिन जहाँ उन्होंने मनुष्यों को इकट्ठा कर लिया, वहीं उन्हें तोड़ा भी है। अब तो वे फिरके, पंथ बन गये और संकुचित हो गये हैं—बहते हुए चश्मे नहीं रहे। वे स्थिर हो गये हैं और जहाँ वे स्थिर हो गये, वहाँ मनुष्यों को इकट्ठा करने का उनका कार्य समाप्त हो गया। इसका अर्थ इतना ही मानना होगा कि उन्होंने जो किया, उसका हम उपकार मानते हैं। हम उनके कृतज्ञ हैं। लेकिन आगे विज्ञान बढ़ रहा है, इसलिए उनका उपयोग खतम है।

जैसे मजहब आन्तरिक क्षेत्र में काम करता है, वैसे ही बाहरी क्षेत्र में काम करनेवाली ताकत है सियासत। उच्छृङ्खल या बिखरे हुए, परस्पर विरोध करनेवाले और असन्तोष पैदा करनेवाले मानव को जोड़ने का काम कुछ हद तक सियासत ने जरूर किया है, इसलिए हम उसके कृतज्ञ हैं। बाहरी क्षेत्र में ही क्यों न हो, लेकिन यह कबूल करना होगा कि सियासत ने बिखरे हुए मानव को एक करने में मदद पहुँचायी है। लेकिन अब इसके आगे शायद विज्ञान जो माँगें पेश कर रहा है, उन्हें पूरा करने की शक्ति सियासत में नहीं है। सियासत पुरानी पड़ गयी है। इसलिए जहाँ उसने चन्द मानवों को एक कर लिया, वहीं दूसरे मानवों को अलग भी कर दिया। जहाँ उसने कुछ लोगों को जोड़ा, वहीं दूसरों को तोड़ा-फोड़ा भी है।

मजहब के लिए इतना कहा जा सकता है कि अब वह [illegible] नहीं रहा, इसलिए अब तोड़ने का काम ज्यादा नहीं करेगा। जोड़ने का काम जितना उससे बना, उतना उसने किया। इससे ज्यादा करने की ताकत उसमें नहीं रही। लेकिन सियासत आज तोड़ने-फोड़ने का काम कर रही है। सियासत ने नेशनलिज्म या राष्ट्रवाद के नाम पर जहाँ कुछ

लोगों को जोड़ा, वहाँ कुछ लोगों को तोड़ा भी। एक-एक देश में अलग-अलग प्रकार की सियासत हुआ करती है। एक देश में भी वह एक को दूसरे से अलग करती है, देश के टुकड़े करती है। मनुष्यों को जोड़ने की शक्ति वह नहीं रखती, क्योंकि वह अविश्वास पैदा करती है। एक जमाने में अविश्वास, संशय बढ़ाने में भी शक्ति थी। लेकिन अब जो जमाना आया है, उसमें अविश्वास और संशय में शक्ति नहीं रही। जैसे कि भगवान् ने कहा है, 'संशयात्मा विनश्यति', आज संशय से विनाश का ही रास्ता पकड़ना पड़ता है। हमारे यहाँ संशय की भी बड़ी कीमत रही। न्यायशास्त्र में, हिन्दुस्तान के लॉजिक में संशय भी ज्ञान-प्राप्ति का बहुत बड़ा साधन माना गया है। इस तरह जैसे ज्ञान-प्राप्ति-प्रक्रिया में संशय का बहुत बड़ा स्थान माना गया, वैसे ही सियासत में संशय का बहुत बड़ा स्थान माना गया, जो आज तक कायम है और वह विश्वास नहीं पैदा करने देता। उस संशय के साथ बुद्धि का आभास होता था। अगर हम संशयवाद नहीं रखते, तो कुछ बुद्धि की न्यूनता-सी मालूम होती है। इसीलिए राउण्ड टेबल के आमने-सामने बैठे हुए भी एकत्र नहीं हो पाते। लेकिन जाहिर है कि आज विज्ञान की वजह से तोड़नेवाली चीजें ही जोड़नेवाली बन गयी हैं। जिस प्रशान्त महासागर ने अमेरिका और जापान को दो सिरों पर अलग कर दिया था—एक को 'सुदूरपूर्व' और दूसरे को 'सुदूर पश्चिम' कहा जाता था, उसी समुद्र ने अब दोनों को जोड़ा है, पड़ोसी बना दिया है। इस तरह जो जड़ पदार्थ तोड़नेवाले थे, वे भी आज विज्ञान की वजह से जोड़नेवाले बन गये हैं। अब पृथ्वी से दूर चन्द्रमा भी पृथ्वी के साथ जुड़ रहा है। अब कुत्ते भी, जो कभी ऊँची उड़ान की कल्पना नहीं कर सकते थे, आज ऊँचे आसमान में उड़ रहे हैं। इसलिए स्पष्ट है कि इस जमाने में मनुष्य-मनुष्य के बीच संशय की दीवार खड़ी करनेवाली सियासत काम की नहीं रही।

इस तरह मजहब और सियासत, ये दो शक्तियाँ खतम हो चुकी हैं; उनके दिन लद चुके हैं! थोड़ी-सी दूर-दृष्टि हो, तो मालूम हो जायगा

कि आगे कौनसी शक्तियाँ काम करनेवाली हैं। अब दो शक्तियाँ काम करनेवाली हैं, जो इसके पहले भी कुछ तो काम करती ही थीं। इन दो शक्तियों में एक है विज्ञान और दूसरी रूहानियत। विज्ञान तो जब से मानव पैदा हुआ, तभी से था। जब अग्नि की खोज हुई, तो ऋषियों को कितना आनन्द हुआ, इसका वर्णन ऋग्वेद में हम देखते हैं। उन्हें लगा कि परमेश्वर ही हमारे हाथ में आ गया। वैसे तो देवता हमें पैदा करते हैं, लेकिन इस देवता को तो हम पैदा करते हैं। इस तरह अग्नि के बारे में ऋग्वेद में बहुत उत्साह और भक्ति दीखती है। जब अग्नि की खोज हुई, तो जीवन में बहुत फर्क पड़ा। उसके बाद और भी कई खोज हुए, ईजादें हुईं। अब तो मनुष्य को आणविक शक्ति की भी पहचान हो गयी है और विज्ञान दिन-ब-दिन तरक्की कर रहा है।

जब मैं जेल में था (सन् १९४२ से १९४५ तक लगातार तीन साल, इससे पहले भी व्यक्तिगत सत्याग्रह के दिनों में भी साल-सवा साल रहा), तो मैं चिन्तन करता रहा। मेरे ध्यान में बार-बार यह आता कि हमें अहिंसा की जो सिखावन दी जा रही है, कई कारणों से वह हमारे लिए लाभदायी है। यह सही है कि हमारी सभ्यता में वह चीज पड़ी है। लेकिन इसके आगे अहिंसा अनिवार्य है, क्योंकि विज्ञान का जमाना आ रहा है। अहिंसा के साथ विज्ञान का विवाह हो जाय, तो उससे दुनिया में मंगलमय जीवन पैदा हो सकता है, जमीन पर स्वर्ग उतर सकता है। लेकिन विज्ञान का विवाह हिंसा के साथ हुआ, तो मानव और मानवता, इन्सान और इन्सानियत—दोनों मिटनेवाले हैं। इसलिए बहुत जरूरी है कि विज्ञान के साथ ऐसी शक्ति जुड़ जाय, जिससे उसे उचित मार्ग-दर्शन मिले। विज्ञान से रफ्तार, गति बढ़ती है। जहाँ रफ्तार बढ़ती है, वह रास्ता ठीक मिला, तो शीघ्रातिशीघ्र परम कल्याण प्राप्त हो सकता है। रास्ता गलत मिला, तो उतनी ही शीघ्रता से विनाश भी हो सकता है। विकास या विनाश, दोनों शीघ्रातिशीघ्र हो सकते हैं, जो सही या गलत रास्तों पर निर्भर हैं। इसके आगे विज्ञान बहुत जोरों से विकसित होनेवाला

है। अब तक वह धीरे-धीरे विकसित होता था, लेकिन अब जोरों से छलाँग मारकर आगे बढ़नेवाला है। इसलिए उसके साथ जुड़नेवाली, उसे मार्ग-दर्शन करानेवाली कोई शक्ति होनी चाहिए। वह है, रूहानियत।

पुराने जमाने में भी रूहानियत थी। लेकिन मजहबों का उस पर परदा पड़ा था। मजहबों ने माना था कि वे रूहानियत के ठेकेदार हैं। मानवीय जीवन का बाहरी नियन्त्रण सियासत करती थी। आज सियासत जिस नग्न रूप में खड़ी है, वैसी पहले नहीं थी। इस तरह सियासत का बाहरी आवरण था और रूहानियत को मजहबों ने बहुत अच्छी तरह ढाँक लिया था। मजहब और रूहानियत एक ही चीज हैं, ऐसा आभास होता था। वैसा भास सियासत के लिए नहीं होता था। लेकिन मजहबों ने रूहानियत को इस तरह ढाँक लिया था कि लोगों ने यह मान लिया कि मजहब और रूहानियत एक ही चीज हैं। नहीं तो जिन लोगों ने यह माना कि शत्रु पर भी प्यार करो, उन्होंने बहुत ज्यादा शस्त्रास्त्र बढ़ाये। वे ढोंगी नहीं, बल्कि आत्मवंचक कहे जा सकते हैं। उन्होंने माना कि आज का समाज अपरिपक्व है। इसलिए सियासत और समाजशास्त्र की भिन्न-भिन्न परिभाषाएँ बनीं। रूहानियत पर श्रद्धा और सियासतदाँ के कारनामे, इन दोनों में जो स्पष्ट विसंवाद था, उसे लोगों ने विसंवाद के रूप में नहीं देखा। उसे विसंवाद या भेद नहीं माना, बल्कि साध्य-साधन विवेक माना। साधन टेढ़े हों, तो भी चल सकता है, ऐसा माना गया। इसका मुझे कश्मीर में पीरपंचाल चढ़ते समय अनुभव आया। वहाँ हम बिलकुल सीधे रास्ते से नहीं जा सकते थे, कुछ टेढ़ा रास्ता लेना पड़ता था। यह जो चढ़ने की भौतिक मिसाल है, उसे लोगों ने अध्यात्म में भी लागू किया। जैसे इंजीनियर लम्बी राह बनाता है, वैसे सियासत और समाजशास्त्र ने टेढ़ी राह की बात रखी। उसे लोगों ने विसंवाद नहीं माना।

लेकिन आज विज्ञान सर्वंकष हो गया है। मनुष्य के हाथ में भगवत्-शक्ति आ गयी है। भगवान् का वर्णन करते हुए कहा जाता है कि

उसमें उत्पत्ति, स्थिति, संहार की शक्ति है। यह शक्ति आज मनुष्य के हाथ में आ गयी है। लाशों का उपयोग मनुष्यों का संजीवन करने में होता है। लाश की आँख जिंदा मनुष्य की खराब आँख की जगह जोड़ी जा सकती है। लाश के पाँव [illegible] के खराब पाँवों की जगह जोड़े जा सकते हैं। आगे चलकर लाश के फेफड़े भी इस तरह जोड़े जायँगे। यह करीब-करीब उत्पत्ति की शक्ति है। जिसे हम 'संजीवनी शक्ति' कह सकते हैं, वह शक्ति करीब-करीब मनुष्य के हाथ में आ गयी है। अब थोड़ी-सी बाकी है। लेकिन मेरा विश्वास है कि उतनी भी उसके हाथ आ जायगी। यह कोई ऐसी शक्ति नहीं, जो मनुष्य के हाथ में न आ सके। फिर संहार की शक्ति उसके हाथ में आयी है, यह तो हम सभी जानते हैं। अणु में संहार की शक्ति है, वैसे पालन की भी शक्ति है। इस तरह वह उत्पत्ति, स्थिति संहार का लक्षण मनुष्य प्रकट कर रहा है। वहाँ पुरानी सियासत और पुराने मजहब खतम होनेवाले हैं और सीधी रूहानियत आनेवाली है। उसके टेढ़े-मेढ़े रास्ते नहीं रहनेवाले हैं। [illegible] का भेद खतम हो जायगा। इतना ही नहीं, बल्कि आगे जाकर मनुष्य और प्राणियों का भेद भी खतम होगा। इसलिए इसके आगे विज्ञान और रूहानियत—ये दो ही ताकतें मनुष्य के जीवन को आकार देने में समर्थ होंगी, ऐसा मुझे दर्शन हो रहा है।

इनमें एक है बाह्य शक्ति और दूसरी आन्तरिक शक्ति। इन दोनों को जोड़नेवाली कौन-सी चीज हो सकती है, इस पर जब मैं सोचता हूँ, तो मुझे तुलसीदास का वचन याद आता है। उन्होंने दूसरे अर्थ में उसका उपयोग किया था, पर मैं भिन्न अर्थ में कर रहा हूँ। वह है :

> 'रामनाम मणि दीप धरु, जीह देहरी द्वार।
> तुलसी भीतर बाहरहूँ, जो चाहसि उजियार॥'

याने अगर तू भीतर और बाहर, दोनों तरफ [illegible] है, तो जिह्वा पर राम-नाम का मणि-दीप रख। रामानुज ने कहा था कि साहित्य में जितने शब्द हैं, उन सबको एक 'ब्रैकेट' में रखकर लिखना चाहिए :

भगवान्। हर शब्द के दो अर्थ होते हैं। जैसे यहाँ घड़ी है, तो उसका एक अर्थ है घड़ी और दूसरा अर्थ है, भगवान्। लाउडस्पीकर का एक अर्थ है, लाउडस्पीकर और दूसरा अर्थ है, भगवान्। कुल शब्दों का अर्थ भगवान् होता है। इस तरह हर शब्द भगवत्-गत होता है। यह रामानुज का विशेष आविष्कार है, जिस पर उन्होंने बहुत जोर दिया है। उन्होंने अपने कुल-के-कुल सिद्धान्त इस बात पर खड़े किये हैं कि श्रुति में आये हुए शब्दों के बाहरी अर्थ जो कुछ भी हों, किन्तु आन्तरिक अर्थ एक ही है, भगवान्। तुलसीदास ने भी इस दोहे में इसी तरह राम-नाम की बात कही है। वहाँ राम-नाम का अर्थ मैं साहित्य लेता हूँ। मुझमें यह श्रद्धा है कि इससे आगे रूहानियत और विज्ञान को जोड़नेवाली कड़ी साहित्य होगी। यह तीसरी शक्ति है।

इस तरह रूहानियत, विज्ञान और साहित्य, ये तीन शक्तियाँ ही अब काम करेंगी। लोगों को आकार देनेवाली ये ही तीन शक्तियाँ होंगी। अब तक मनुष्य-जीवन को आकार देनेवाली शक्तियों को अब हटना होगा, बाज आना होगा। इन तीनों में एक बाहरी शक्ति है, दूसरी अन्तःशक्ति है और आप ( साहित्यिक ) बीच की शक्ति हैं, जो दोनों को जोड़ेगी, दोनों से काम लेगी। इससे आपके ध्यान में आ जायगा कि आपको मैं कितनी अहमियत देता हूँ। आपके सामने बहुत बड़ा कार्य उपस्थित है। इसलिए जो समस्याएँ मेरे मन में हैं, उन्हें मैं आपके सामने पेश करता हूँ और चाहता हूँ कि आप उन पर चिंतन करें और इसके आगे दुनिया में जो काम करना है, उसके लिए अपनी शक्ति सुरक्षित रखें। आपके पास जो शक्ति है, उसका उपयोग अनेक प्रकार से हो सकता है। लेकिन आप उसका उपयोग उनमें न करें और जो महान् कार्य आपको करना है, उसीके लिए सुरक्षित रखें, तो भविष्य में आपके सामने जो काम आनेवाला है, उसे आपने पहचान लिया, ऐसा कहा जायगा।

मेरे सामने जो समस्याएँ हैं, उन्हें मैं थोड़े में रखता हूँ। पहली बात यह है कि सियासत, मजहब और समाजशास्त्र ने नैतिक मूल्यों के नाम पर

कुछ तर-तम-भाव ( तारतम्य ) छोड़ दिया है। जिन नैतिक मूल्यों की कीमत कम थी, उनकी कीमत बढ़ा दी है और जिनकी ज्यादा थी, उनकी कम कर दी गयी है। इसके कारण समाज का कुछ ढाँचा ही बिगड़ गया है। मैं आपके सामने 'लाउड थिंकिंग' ( प्रकट चिन्तन ) के तौर पर यह रख रहा हूँ। इस पर आप जैसा उचित समझें, सोचिये और मार्ग-दर्शन कीजिये। 'साहित्य के धर्म' में, जिस विषय पर आप चर्चा करनेवाले हैं, यह चीज आती है। मुझे लगता है कि नैतिक मूल्यों में सत्य से बढ़कर कोई मूल्य नहीं होना चाहिए और नहीं हो सकता। बाकी नीतिमत्ता और सदाचार के जो मूल्य हैं, वे दोयम दर्जे के हैं। मैं इसे जरा और स्पष्ट करूँगा। आज कुछ लोगों ने कुछ अनीतियों और बुराइयों को बहुत बड़ी बुराई माना है और इसलिए मानव उन्हें छिपाने की कोशिश करता है। लेकिन छिपाना सबसे बड़ी बुराई है। हमारे हाथ से कुछ बुराई होती है, व्यभिचार होता है, तो हम उसे छिपा लेते हैं। निःसन्देह व्यभिचार दुनिया में बुरी चीज मानी गयी है और वह बुरी है भी, लेकिन उसे छिपाना उस बुराई से भी बदतर है। लेकिन आज की लोक-रूढ़ि यही है कि वह सत्य से ज्यादा कीमत इस प्रकार के संयम को देती है और ऐसे असंयम को असत्य से ज्यादा बुरा मानती है। परिणाम यह होता है कि लोग बुराइयों को छिपाते हैं।

मान लीजिये, मेरे पेट में बीमारी है तो मैं उसका इलाज करता हूँ। वैसे तो मुझे बीमारी से शर्मिन्दा होना चाहिए। लेकिन मैं उसे छिपाता नहीं, क्योंकि वह सुनकर आपके मन में मेरे प्रति घृणा नहीं, दया ही पैदा होती है। हालाँकि आप यही मानते हैं कि इसने कुछ गलत काम किया, इसीलिए इसे यह बीमारी हुई। फिर भी आप उसे रोग तो मानते ही हैं, इसलिए मैं उसका इलाज करता हूँ। फलस्वरूप मुझे वह रोग दूर करने के लिए लोगों की सलाह और मदद मिलती है। लेकिन दुराचार को मैं प्रकट नहीं करता; क्योंकि मुझे विश्वास नहीं कि जिस सहानुभूति से आप मेरी बीमारी की तरफ देखते हैं, उसी सहानुभूति से दुराचार को

तरफ भी देखेंगे। मुझमें इतनी हिम्मत भी नहीं कि आप बुरा मानें, तो भी मैं उसे प्रकट करूँ। ऐसा प्रकट करनेवाला तो कोई महात्मा ही होगा। इसलिए मैं उसे छिपाता हूँ। किन्तु यह छिपाना उस दुराचार से भी बुरा है। कुष्ठरोगी अपनी बीमारी छिपाते हैं, किसीको नहीं बताते। लेकिन बीमारी बहुत बढ़ने पर बताना ही पड़ता है। फिर उसका दुरुस्त होना भी मुश्किल हो जाता है। अगर बीमारी की यह बात उसकी प्राथमिक अवस्था में ही खुलती, तो वह दूर भी हो जाती। लेकिन कुष्ठरोगी उसे छिपाते हैं, क्योंकि लोगों में उसके लिए घृणा है। इसी तरह दुराचार के लिए घृणा है, इसलिए लोग उसे छिपाते हैं। दरअसल होना यह चाहिए कि सर्वोत्तम नीति (धर्म) है सत्य और सबसे बड़ा अधर्म है असत्य (छिपाना)। यह मूल्य जब तक हम स्थापित नहीं करते, तब तक समाज का स्वास्थ्य न सुधरेगा। मैंने आपसे कहा कि समाज के मूल्यों में तर-तमभाव नहीं रहा। किस मूल्य की क्या कीमत है, इसका अन्दाजा लोगों को नहीं लगा और गलत मूल्य सामने आया।

दूसरी बात, जो मेरी मुश्किल है, मैं यह कहना चाहता हूँ कि आज शब्द की शक्ति टूट रही है। याने लोकनेता जो बोलते हैं, वही उनके मन में भी है, इसका लोगों को विश्वास नहीं रहा है। ऐसी हालत में समाज आगे नहीं बढ़ सकता। अब 'लोकनेता' किसे माना जाय, यह सवाल उठ सकता है। लेकिन आज तो लोग ही अपने नेता चुन लेते हैं और वे लोकनेता समझे जाते हैं। फिर भी लोग उनके शब्दों पर विश्वास नहीं रखते। वे यह भी मानते हैं कि नेतृत्व के लिए यह आवश्यक है कि शब्दों का अर्थ छिपाया जाय। मेरा मानना है कि आगे की प्रगति में यह बहुत बड़ा खतरा है कि शब्द-शक्ति कुण्ठित हो रही है। शब्द-शक्ति कैसे स्थापित हो, इसकी कोशिश साहित्यिकों को करनी चाहिए।

तीसरी बात मैं यह कहना चाहता हूँ कि साहित्यिकों में एक-दूसरे के साथ किसी प्रकार का सम्पर्क हो सकता है, आज यह खयाल ही नहीं रहा है या कम रहा है। वैसे उनके कई सम्मेलन तो जरूर होते हैं, फिर भी

वह नहीं होता, जो मैं चाहता हूँ। वेद में एक सूक्त देख मुझे आश्चर्य लगा। शायद वह तीन मन्त्रों का सूक्त है। वेद में लिखा जाता है कि फलाने सूक्त का ऋषि वसिष्ठ है, फलाने का गृत्समद आदि। वैसे ही इन तीन मन्त्रों के लिए लिखा है कि 'सहस्रं वसुरोचिषः'। मैं सोचने लगा कि तीन मन्त्रों के हजार ऋषि तो लेखक हो नहीं सकते। ऋषि द्रष्टा ही माने जाते हैं, लेकिन तीन मन्त्रों के हजार ऋषि लेखक कैसे हो सकते हैं? सोचते-सोचते मुझे लगा कि कोई एक निमित्तमात्र का लेखक होता था। उसे वे महत्त्व नहीं देते थे। लेकिन जो दर्शन होता था, [illegible] साधना, सामूहिक तपस्या से ही होता था। अवश्य [illegible] साधना से सम्पन्न वह दर्शन भले ही एक मनुष्य द्वारा प्रकट होता हो, फिर भी वह उस एक का दर्शन न होकर उन सबका था, जिन्होंने मिलकर तपस्या की।

सन् १९४३ की बात है, जब हम वेलूर जेल में थे, तो गांधीजी ने उपवास शुरू किये। २१ उपवास हो जाने के बाद जेल में हमें इसकी खबर मिली। मेरा गांधीजी के साथ ऐसा अनुबन्ध था, यद्यपि मैंने उनसे कोई प्रतिज्ञा नहीं की थी कि उन्होंने उपवास शुरू किया, तो मैं भी करूँ, जिसके कारण मैंने भी उपवास किये। गांधीजी का ख्याल था कि 'क्विट इण्डिया' ('भारत छोड़ो') के लिए हजारों लोग उपवास करेंगे। उन दिनों मैं गणित करता था कि इस वक्त कितने लोगों ने उपवास किये होंगे। हिन्दुस्तानभर में अन्दाजन सौ-सवा सौ लोगों ने उस वक्त उपवास किये होंगे। तीन हफ्ते के १२० उपवास याने कुल ३६० हफ्तों का याने ७ साल का उपवास हुआ। उस वक्त मैंने सहज ही कह दिया कि यह ७ साल का तप हुआ। फिर मुझे पुराणों की याद आयी। उनमें लिखा रहता है कि फलाने ऋषि ने ५२ साल उपवास किये, फलाने ऋषि ने दो हजार साल तपस्या की आदि। अक्सर कहा जाता है कि पुराणों में ऐसे बड़े-बड़े आँकड़े लिखने की आदत ही है। इसलिए उनके हजार का मतलब एक ही समझा जाय। लेकिन मेरे मन में उस वक्त विचार आया कि किसीने तीन हजार साल तपस्या की, ऐसा वर्णन हो, तो उसके

लगी है कि तीन हजार लोगों ने एक साल तपस्या की और एक प्रयोग आजमाया।

मेरा मानना है कि साहित्यिकों को अपनी-अपनी स्वतन्त्र प्रतिभा जरूर होनी चाहिए। लेकिन उसके साथ-साथ यदि हम सब मिलकर कोई सामूहिक प्रयोग करें, तो उसका जो दर्शन होगा, वह एक समर्थ दर्शन होगा। जिस जमाने में विज्ञान और रूहानियत को जोड़ने का काम करने की जिम्मेवारी साहित्यिकों पर आनेवाली है, उस जमाने में साहित्यिकों को अपने निजी अनुभवों के निचोड़ को ही परिपूर्ण न समझकर आंशिक समझना चाहिए। उन्हें यह भी मानना चाहिए कि हम सब मिलकर सामूहिक तपस्या कर दुनिया को एक सामूहिक चीज दे सकते हैं। हमें यह बहुत जरूरी बात मालूम हो रही है। अवश्य ही जिसे लोग संगठन कहते हैं, वह मैं नहीं चाहता। मैं संगठन का जिन्दा दुश्मन हूँ। मैं नहीं चाहता कि प्रतिभा पर कोई अंकुश हो। अगर प्रतिभा का ढाँचा बन गया और ५० आदमी इकट्ठा आये, तो उन पचासों की एक प्रतिभा होगी—उनमें एक ही एक रह जायगा। उससे न मेरा बल बढ़ेगा और न आपका। लेकिन प्रतिभा पर कोई अंकुश न होने का अर्थ लोगों के विचारों का आदान-प्रदान ही न हो, यह नहीं होना चाहिए।

मैं सिर्फ आदान-प्रदान की ही बात नहीं करता, बल्कि विचारों के अनुभव की बात करता हूँ। मेरे विचारों का आप अनुभव करें और आपके विचारों का मैं अनुभव करूँ, यह जरूरी है। इसके लिए मैं एक मिसाल देता हूँ। हम भिन्न-भिन्न धर्मग्रन्थ पढ़ते हैं। जैसे : बाइबिल, कुरान, गीता आदि। इस तरह पढ़ना एक बात है, पढ़ने में उनमें जो फर्क है, वह ध्यान में लेना दूसरी बात है और उनमें जो फर्क है, वह गौण है—यों मानकर सबमें जो एकता का अंश है, उसे पकड़ना तीसरी बात है। सिर्फ एकता को ही पकड़ना नहीं, बल्कि उनमें जो विविधता का अंश है, उसकी उपासना करना चौथी बात है। रामकृष्ण परमहंस ने इस तरह भिन्न-भिन्न धर्मों की उपासना की और एक महान् अनुभव-सूत्र

पकड़ लिया था, जो सबसे पिछड़ा हुआ है। मैं यह जरूरी मानता हूँ कि साहित्यिकों के लिए न केवल अनुभवों को [illegible] ही आवश्यक है, बल्कि उनके अनुभवों में एक एकता भी निकले। अनेक साहित्यिक मिलकर कोई एक आध्यात्मिक संशोधन करें, [illegible] हो सके, तो मैं मानता हूँ कि वह आगामी युग के लिए बहुत जरूरी है, बहुत बड़ी बात होगी।

मैंने आपके सामने जो [illegible] रखे, उन पर सोचने की आप पर कोई जिम्मेदारी नहीं है। आपके मन में जो है, वह भी आप सामने रखें और मैं सुनूँ। इस तरह हम दोनों मिलकर एक-दूसरे की कुछ थोड़ी-सी मदद पहुँचायेंगे। इस समय यह हो जाय, तो अच्छा होगा।

अपनी यात्रा के सम्बन्ध में भी कुछ कहना चाहता हूँ। जाहिर हुआ है कि इसके आगे मैं अब ध्यान में जानेवाला हूँ। यह [illegible] शब्द कुछ नये अर्थ में इस्तेमाल किया जा रहा है। यह थोड़ा गौण शब्द पड़ता है। लेकिन 'वास' कहना ठीक नहीं है। मैं '[illegible]', '[illegible]' करने जा रहा हूँ। याने पहले जिस तरह दो-चार महीने का प्रोग्राम बनता था, वैसा अब नहीं बनेगा। मैं सिर्फ दो-चार दिन का ही प्रोग्राम बनाता जाऊँगा और आगे क्या करना है, कहाँ जाना है, इन सबकी आजादी मैं अपने हाथ में रखना चाहता हूँ। आठ साल तक मेरी यात्रा हुई। अब मैं फिर से उन उन प्रदेशों में दुबारा जाऊँ, तो उसी तरीके से जाऊँ, यह मेरे लिए लाभदायी नहीं है। अब मैं [illegible] भी जा सकता हूँ और कहीं जरूरत महसूस हुई, तो ज्यादा दिन भी रह सकता हूँ। कोई भी कमाण्डर अपनी फौज का प्रोग्राम नहीं बताता। अब तक मेरा प्रोग्राम बनता था, लेकिन अब मैं जरा गहराई से जाना चाहता हूँ। इसीको मैंने '[illegible]' कहा है। इसलिए अभी आप सबसे एकत्रित मिलना हुआ, वैसा मिलना फिर कब होगा, पता नहीं। आप सबको मेरे बहुत [illegible] प्रणाम! जय जगत्!

अमृतसर

१०-११-'५९

मेरे अत्यन्त प्रिय मित्रो, मैं वर्णन नहीं कर सकता कि इस छोटे-से सम्मेलन में मुझे कितना आनन्द हुआ और कितना बल मिला है। अभी हम तमिल व्याख्यान सुन रहे थे। वह भाषा भी बहुत मीठी लगती है। लेकिन मुझे शर्म मालूम होती है कि मैं अभी तक तमिल बोल नहीं सकता। अभी अप्पाराव हिंदी में बोले। उनकी मातृभाषा तो तेलुगु थी। मैं ये सब भाषाएँ समझता तो हूँ, लेकिन बोल नहीं सकता, इसलिए शर्मिन्दा हूँ। आप लोगों को मालूम नहीं होगा कि अप्पाराव मेरे गुरु हैं। मैंने जेल में तेलुगु सीखने की कोशिश की थी। उसके बाद मेरा तेलुगु का ज्ञान बढ़े, इस उद्देश्य से तेलुगु मित्रों ने अप्पाराव से सिफारिश की। इसलिए वे मेरे पास वर्धा आये और कुछ रोज रहे। उन्होंने मुझे तेलुगु सिखाने की बहुत कोशिश की, जिससे मैं तेलुगु समझता हूँ, लेकिन बोल नहीं सकता। दक्षिण के लोग हिन्दी बोलने की बहुत कोशिश करते हैं और बोल भी लेते हैं, यह सन्तोष की बात है।

मैं जब तमिल-व्याख्यान सुन रहा था, तो मुझे भारतीयार का एक पद्य याद आया, जिसमें कवि कहता है कि मैं जितनी जबानें जानता हूँ, उन सबमें तमिल जैसी मीठी जबान मैंने नहीं सुनी। तमिल की मधुरता मैं भी कबूल करता हूँ। मेरे कान अभ्यस्त हैं और भाषा में जो नाद-माधुर्य होता है, उसके स्वभाव में जो चीज होती है, उसे मैं पकड़ लेता हूँ। जब भारतीयार की यह कविता मैंने पढ़ी, तो उसका कुछ हिस्सा मैंने बदजबानी कर लिया। मुझे वह सही मालूम हुआ। मैंने उसमें थोड़ा फर्क किया। भारतीयार कहता है कि "तमिल भाषा के समान मधुर भाषा मैंने नहीं सुनी।" उसके बदले मैंने कहा कि "मातृभाषा के समान मधुर भाषा मैंने नहीं सुनी।" हरएक को मातृभाषा, अपनी जबान मीठी लगती है। सिर्फ लगती ही नहीं, मीठी होती भी है। जब कभी मैं परमेश्वर की योजना को याद करता हूँ, तो लगता है कि उसकी योजना कितनी दयामय है कि उसने हर बच्चे को माता के उदर में जन्म दिया। इसलिए हरएक को प्रेम की भाषा पहले ही दिन से सीखने को मिलती है। जिस

मातृभाषा में वह प्रेम प्रकट होता है, स्वाभाविक ही मनुष्य को वह भाषा मीठी [illegible] है। इसलिए और भाषाओं की तुलना में वह विशेष मीठी होती है, क्योंकि भगवान् के एक सर्वश्रेष्ठ प्रतिनिधि की वह भाषा होती है! माता से बढ़कर भगवान् का श्रेष्ठ प्रतिनिधि दूसरा कौन हो सकता है? कभी-कभी लोगों को आश्चर्य होता है कि यह मनुष्य ब्रह्मचारी रहा है, फिर भी माता के लिए इसे इतना आदर कैसे? वे समझते नहीं कि इस शख्स ने ब्रह्मचर्य की कोशिश की है, इसीलिए उसे माता के लिए अत्यन्त आदर है।

मैं कहना चाहता हूँ कि यह कोई आकस्मिक घटना नहीं कि हिन्दुस्तान में १४ विकसित भाषाएँ मौजूद हैं। अभी आपने गान सुना ही था : 'भारतेर महामानवेर सागरतीरे।' भारत के इस समुद्र में दुनियाभर की संस्कार-नदियाँ मिली हैं। इसलिए यहाँ के प्राचीनतम ग्रन्थ में एक नवीनतम शब्द हमें मिल गया, '[illegible]।' ऋग्वेद में यह शब्द आया है, जो आज के हमारे कर्तव्य को बहुत अच्छी तरह प्रकट करता है। यह शब्द यहाँ की संस्कृति को इसीलिए सूझा कि इस संस्कृति में निरन्तर यही ख्याल किया गया है कि हम कोई संकुचित नहीं, परम व्यापक हैं। इसीको 'दर्शन' कहते हैं। फिर उसके अनुसार आचरण और जीवन बनाने के लिए चाहे समय लगे, चाहे युग बीत जाय, लेकिन दर्शन तो दर्शन ही है। इसलिए भारत के लिए जो प्रेम मैं अपने में पाता हूँ, बावजूद इसके कि 'जय जगत्' का मन्त्र मैं बोलता हूँ, उस प्रेम का 'जय जगत्' के साथ मैं कोई विरोध नहीं देखता।

तुलसीदासजी ने एक पद्य लिखा है, जो मुझे इस पदयात्रा में बार-बार याद आता है : 'भलि भारत भूमि, भले कुल जन्म, समाज शरीर भलो लहिकै। करषा तजिकै परुषा, बरषा हिम मारुत घाम सदा सहिकै। जो भजै भगवान सयान सोई। तुलसी हठ चातक ज्यों गहिकै।' धन्य है यह भारत-भूमि, धन्य है यह मानव का कुल, जिसमें हमें जन्म मिला है। हमें समाज भी बहुत अच्छा मिला है और शरीर भी अच्छा मिला है,

जिसमें अद्भुत प्रकृति चरितार्थ हुई है। कठोर वाणी छोड़कर बारिश, ठंड, धूप, हवा—सब सहन करते हुए जो भगवान् की भक्ति करता है, वही सयाना है। अक्सर ठंड, बारिश आदि सहन करनेवालों के चित्त में बहुत दफा अहंकार, वाणी की कठोरता, क्रोध आदि होते हैं। उन सबको छोड़कर नम्रभाव से बिना अहंकार के भगवान् की भक्ति करनेवाला सयाना है। तुलसीदासजी कहते हैं कि जैसे चातक ने हठ पकड़ लिया है, उस तरह आग्रह के साथ इस तपस्या में, हरि-भक्ति में चिपके रहकर जिस किसीने अपना जीवन बिताया, वह धन्य है। **'नतु और सबै विषबीज बये। हर हाटक कामदुहा नहिकै।'** नहीं तो फिर कामधेनु को नत्थी डालकर और सोने का हल बनाकर विष-बीज ही बोया, यही कहा जायगा।

इसलिए जय-जगत् के साथ भारत-भूमि का जो प्रेम महापुरुषों ने हमें यहाँ सिखाया, उसका पूरा मेल है, दोनों में किसी प्रकार का कोई विरोध नहीं है। बल्कि भारत-भूमि कुल जगत् का एक छोटा-सा नमूना है। एक छोटे त्रिकोण को लेकर, जिसे कोई उपाधि न हो, हम एक सिद्धान्त सिद्ध करते हैं, तो फिर वही सिद्धान्त सिद्ध करने के लिए कोई बड़ा त्रिकोण लेने की जरूरत नहीं रहती। इसी तरह भारत में एक चीज हम सिद्ध करते हैं, तो वह चीज कुल दुनिया में सिद्ध होती है, ऐसी श्रद्धा रखकर आप लोगों की सेवा में आठ साल से घूम रहा हूँ।

आपके आशीर्वादों का मैं अत्यन्त इच्छुक हूँ। मैं जानता हूँ कि आप सारे अपने अपने कामों में लगे हैं। जिस काम में लगने की भगवान् ने मुझे भावना दी है, उस काम में समय देने के लिए आपके पास उतना अवकाश नहीं रहता होगा। लेकिन इसीलिए मैं आपके आशीर्वादों का इच्छुक हूँ कि आप इस काम में थोड़े तटस्थ रहकर सोच सकते हैं। जो खेल में शामिल होता है, वह उसे उतना नहीं पहचानता, उसके गुण-दोषों को उतना नहीं जान सकता, जितना तटस्थ साक्षी रहनेवाला जान सकता है। इसीलिए खेल में एक 'अंपायर' रखा जाता है, जो ठीक

फैसला दे सकें। मैंने आप लोगों को 'अंपायर' माना है। पठानकोट में सर्व-सेवा-संघ की सभा में मैंने अपने [illegible] से कहा था कि आपको साहित्यिकों का आशीर्वाद हासिल करना चाहिए।

मैंने उनसे यह भी कहा था कि बाहर का जीवन किस प्रकार का है, यह हमें नहीं देखना चाहिए। जहाँ उत्तम जीवन है, वहीं उत्तम विचार का सम्भव है—यह तो सामान्य नियम हुआ। लेकिन किसी कारण अन्दर एक [illegible] होता है, तदनुसार बाहर का जीवन नहीं बनता। फिर भी अन्तर में परम रमणीय उन्नत विचार हो सकते हैं। इसीलिए मैंने कहा कि भगवान् को मानना पड़ता है, क्योंकि भगवान् एक 'डिस्टर्बिंग फैक्टर' है। दुनिया में सब कुछ कार्य-कारण के नियम से चलता, तो भगवान् को कोई तकलीफ नहीं देनी पड़ती। लेकिन बाह्य आचरण भिन्न कोटि का होते हुए भी अन्दर उन्नत विचार की स्फूर्ति होती है। आखिर शरीर से आत्मा भिन्न तो है ही। इस हालत में आरोग्यवान् शरीर में आरोग्यवान् मन हो, इस सामान्य नियम के लिए अवश्य अपवाद हुए हैं और होंगे। इसलिए मैंने [illegible] से कहा था कि ऐसे जो भी साहित्यिक होंगे, उनके पास [illegible] जाकर अपने काम की जानकारी उन्हें देनी चाहिए और उनसे तटस्थ फैसला माँगना चाहिए। यही आपके आशीर्वाद का अर्थ है। मैं यह नहीं चाहता कि आप हमारे विचारों के पृष्ठपोषक बनें। आप स्वयं स्वतन्त्र हैं। आपकी आलोचना भी हमें मददगार साबित होगी। अगर आपने अनुकूल दर्शन किया, तो भी हमारे लिए वह लाभदायी साबित होगा। दोनों बाजू हमें लाभ ही है।

एक भाई ने कहा था कि "इन दिनों हम साहित्यिकों की इज्जत बहुत थोड़े लोग करते हैं। नेता अपनी धुन में रहते हैं। धार्मिक कहलाने वाले पुरुष भी अपने [illegible] में फँसे रहते हैं। शायद अपने को कुछ ऊँचा भी मानते हैं। फिर जो [illegible] माने जाते हैं, उनके पास तो हमारा कोई हिसाब ही नहीं है। वे हमारी कोई परवाह ही नहीं

करते !" मैंने उनसे पूछा कि क्या आप लोगों की परवाह करते हैं ? अगर आप सबकी परवाह करते हैं, तो आपके लिए काफी है। क्योंकि आप मातृस्थल में हैं और बाकी सब बच्चे हैं। बच्चे अगर माता को भूल जायँ, तो बहुत हानि नहीं होती। लेकिन माँ अगर बच्चे को भूल गयी, तो बहुत हानि होती है।

इन दिनों कुछ लोग मेरे पास आते हैं, जो बहुत उत्साह से बातें करते हैं। जो आगामी भविष्यकाल का चिन्तन करनेवाले होते हैं, सब पुरानी चीजें छोड़ चुके होते हैं, यहाँ तक कि ईश्वर को भी नहीं मानते, मैं उनसे कहता हूँ कि आप ईश्वर को छोड़ते हैं, तो कोई परवाह नहीं, ईश्वर आपको नहीं छोड़ता। आप परमेश्वर को मानें या न मानें, इससे कोई नुकसान नहीं होगा। वह आपको मानता ही है। अगर ऐसा कोई दिन आये, जब कि भगवान् तुम्हें, हमें मानना छोड़ दे, तब तो सबके लिए खतरा पैदा होगा। इसलिए साहित्यिकों की कोई परवाह नहीं करता, ऐसा खयाल साहित्यिकों को नहीं करना चाहिए। लोग परवाह करें या न करें, साहित्यिकों को सबकी परवाह करनी चाहिए और सबकी तरफ वात्सल्य-भाव से देखना चाहिए। बच्चे प्रयोग करते हैं, तो माता उन प्रयोगों को देखती है। इस तरह साहित्यिकों की तटस्थ भूमिका होनी चाहिए। लेकिन सिर्फ तटस्थ ही नहीं, बल्कि पक्षपाती तटस्थ भूमिका होनी चाहिए। उदासीन तटस्थ नहीं। वे दुनिया का दर्शन तटस्थ रूप से करें। लोगों से, उनके विकारों से अलग रहकर उनकी तरफ देखें, फिर भी उनके लिए हमदर्दी, पक्षपात हो।

वेद में एक मन्त्र है : 'आयन्मा वेना अरुहन् ऋतस्य। एकमासीनं हर्यतस्य पृष्ठे। मनश्चिन्मे हृद् आ प्रत्यवाचत्। अचिक्रदन् शिशुमान् सखायः ॥' परम रमणीय सत्य के पर्वत पर बैठकर मैं वहाँ आनन्द लूट रहा था, अकेला एकान्त में बैठा था। उतने में मेरे हृदय से एक मानसिक उद्गार निकला—ये सारे मेरे शिशुमान् सखा, मित्र, मेरे पास आयें। मैं तो संसार से मुक्त ऊपर सत्य-गिरि पर बैठा हुआ हूँ, लेकिन ये मेरे

मित्र गृहस्थ-धर्मी, संसार में पड़े लोग दुःख में से गड़े हैं; मेरी मदद के लिए चिल्लाते हैं। जब मैं यह देखता हूँ, तो मुझे पर्वत पृष्ठ से नीचे उतर-कर, सत्य की भूमिका छोड़े बिना उनकी सेवा करनी पड़ती है। यह भावार्थमात्र है, जो वहाँ नहीं लिखा है, सिर्फ सूचित किया गया है। मैं कहना यह चाहता हूँ कि जो तटस्थ, निर्विकार होने पर भी संसार में बरतनेवाले सामान्य जनों के लिए अत्यन्त प्रेम रखकर चित्त में उनके लिए पक्षपात रखकर बरतेगा, वही सर्वोत्तम साहित्यिक होगा।

साहित्यिक के लिए विकारों से परिपूर्ण निर्लिप्तता अनिवार्य है। लेकिन विकारों को पहचानने के लायक उन विकारों के साथ समरस होने की शक्ति भी उतनी ही अनिवार्य है। साहित्यिक के लिए ये दो अनिवार्यताएँ हैं। बहुत दफ़ा आश्चर्य होता है कि परम तटस्थ ऋषि व्यावहारिक ज्ञान की सूक्ष्मता और मनुष्य-स्वभाव की परख किस तरह दिखाते थे। खास-कर व्यास का जो दर्शन हमें होता है, उसे देखकर आश्चर्य होता है कि मानव-भावनाओं का इतना सूक्ष्म ज्ञान उन्हें किस तरह हुआ होगा। लेकिन इसमें आश्चर्य की बात नहीं, क्योंकि वे निर्लिप्त एवं तटस्थ थे और बेचारे लोगों के साथ पक्षपात करने की शक्ति रखते थे। यह दोहरी शक्ति होने के कारण वे लोगों को न सिर्फ पहचानते थे, बल्कि उनके साथ हमदर्दी भी रखते थे। थर्मामीटर सबका बुखार नापता है। अगर उसे खुद का बुखार होता, तब तो वह दूसरे के बुखार को यथार्थ रीति से नाप नहीं सकता। उसे अपना बुखार नहीं होता, इसीलिए वह सबका बुखार ठीक से नाप सकता है। सबका विकारमापक इसीलिए बनता है कि वह निर्वि-कार है। लेकिन थर्मामीटर साहित्यिक नहीं है, द्रष्टा है। साहित्यिक में यह द्रष्टा की शक्ति, निर्लिप्तता चाहिए, लेकिन उसके साथ, बुखार के साथ हमदर्दी दिखानेवाले वैद्य का भी लक्षण चाहिए। बुखार को ठीक पहचानकर उसके निवारण के लिए दवा भी बतानी चाहिए। वे निर्विकार होने के कारण बुखार को ठीक पहचान सकेंगे। यह साहित्यिक की शक्ति

है। परमात्मा की कृपा से दुनियाभर में निरन्तर ऐसे साहित्यिक हुए हैं और उनकी राह पर चलनेवाले असंख्य छोटे-मोटे साहित्यिक भी हुए हैं।

आज एक भाई ने कहा कि अगर हम सत्य, शिव, सुन्दर का योग अपेक्षित रखें, तो वह दुर्लभ होगा। उनका अभिप्राय यह था कि इस कसौटी पर नापा जाय, तो शायद सिर्फ तुलसीदास ही खरे निकलेंगे और बाकी सारे किसी एक या दो अंश में उत्तीर्ण होंगे और बचे हुए अंशों में फेल होंगे। उनका यह अभिप्राय सही हो सकता है। मुझे हिन्दी-साहित्य का इतना ज्ञान नहीं है कि मैं अपना विचार पेश करूँ। लेकिन इसमें कोई शक नहीं कि उन्होंने तुलसीदास के लिए जो कहा, वह सर्वथा सत्य है। तुलसीदासजी की कोटि के न हों, लेकिन हम उनके रास्ते पर चलनेवाले हो सकते हैं। एक ज्ञानी को जो गुण-सम्पदा हासिल हो सकती है, वह उसे भी हासिल हो सकती है, जो ज्ञानी नहीं है, परन्तु ज्ञानी के वचनों पर श्रद्धा रखकर चलने की श्रद्धा जिसमें है।

मैंने इस वाक्य का प्रयोग जान-बूझकर किया है। श्रद्धा रखनेवाले को ज्ञानी का गुण-समूह मुफ्त में हासिल होता है। रामजी जो काम ज्ञान से कर सके, वही काम हनुमान् श्रद्धा से कर सके। तुलसीदासजी एकआध ही निकले। लेकिन उस कोटि के न होने पर भी उस दिशा में जिनका विचार जाता है, ऐसे साहित्यिक भी बहुत काम करते हैं। मुझे तो ऐसे साहित्यिकों का विशेष आकर्षण है, जो अपूर्ण होते हुए भी पूर्ण के साक्षात्कार के लिए प्रयत्नशील होते हैं।

बहुत से लोगों को पूर्णिमा की रात्रि बहुत सुन्दर लगती है, मुझे भी लगती है। लेकिन एक कवि ने लिखा कि जैसे रवि-शशिहीन अम्बर बिलकुल विरूप, अनाकर्षक लगता है, वैसे ही बिना भक्ति के जीवन अनाकर्षक है। दूसरी बात तो मैंने कबूल की, लेकिन रवि-शशिविहीन अम्बर मुझे तो बड़ा सुन्दर मालूम होता है। अमावास्या की रात्रि में जहाँ सूर्य भी नहीं और चन्द्र भी नहीं, किसीकी जुल्मी सत्ता किसी पर नहीं चलती। तारे अपनी-अपनी रोशनी से चमकते हैं। एक चाँद होता है, तो उस एक

की [illegible] सत्ता चलती है। इसलिए दूसरों का तेज फीका पड़ता है। लेकिन चाँद नहीं होता, तो उस रात्रि को सारे नक्षत्र चमकते हैं। वह दृश्य बड़ा ही रमणीय मालूम होता है। इसलिए कोई महान् चन्द्र या सूर्य न हो, लेकिन छोटे छोटे नक्षत्र हों, तो हमें उनका सौन्दर्य कम नहीं लगता। उनका मार्गदर्शन कम नहीं मिलता। बल्कि मैं तो घूमने वाला हूँ, इसलिए अपने अनुभव से कहता हूँ कि [illegible] जितना स्पष्ट रात में होता है, उतना दिन में भी नहीं होता। हम किस दिशा में, किस कोण में जा रहे हैं, यह सब ज्ञान रात में अधिक होता है। सूर्य भी हमें उतनी स्पष्ट दिशा नहीं दिखा सकता, जितने ये सारे सितारे, नक्षत्र मिलकर बता सकते हैं। अतः स्पष्ट है कि एक महान् साहित्यिक जितना कर सकता है, उतना छोटे-छोटे साहित्यिक सब मिलकर कर सकते हैं।

साहित्यिकों को मिलने की बात के बारे में मैं अपना विचार स्पष्ट करना चाहता हूँ। मैंने कल कहा था कि उपासनाएँ अनेकविध होती हैं। उन सबका अनुभव लेनेवाला कोई शख्स राम कृष्ण के जैसा निकला, तो जीवन का [illegible] होता है। इसी तरह अगर साहित्यिक अपने अनुभवों को एकत्रित उपासना की दृष्टि से अनुभूत करें, तो किसी एक सूरज से जो रोशनी नहीं मिलेगी, वह उनसे मिलेगी। [illegible] होगा। आप अभी यहाँ आये हैं और एकत्र बैठकर आपने कुछ सहजभाव से अपने विचार प्रकट किये हैं। यह प्रथा आप जारी रखिये और बीच-बीच में मिलते रहिये, सिर्फ मिलने के लिए, और किसी उद्देश्य से नहीं। दीवाली आयी, तो लड़की चन्द दिन बिताने के लिए मायके जाती है, और कोई प्रयोजन नहीं होता। सिर्फ मायके जाना ही स्वयंपूर्ण प्रयोजन होता है। वैसे ही सिर्फ मिलने के लिए बीच बीच में आप मिलते रहिये और एक-दूसरे के अनुभवों को जोड़कर उपासना कीजिये, इतनी नम्र प्रार्थना कर मैं समाप्ति करना चाहता हूँ।

इसके आगे मेरी यात्रा कुछ अज्ञात सी होगी। इसलिए मालूम नहीं कि इस प्रकार अनेक के साथ एकत्र बैठने का [illegible] का योग फिर

से आयेगा या नहीं। लेकिन मैंने अपने जीवन में अनुभव किया है कि शारीरिक संगति में जितना पाता हूँ, उससे बहुत ज्यादा मानसिक संगति में पाता हूँ। आपसे बार-बार मिलने का मौका नहीं आयेगा, खास कर इस तरह एकत्र मिलने का मौका नहीं आयेगा। फिर भी मेरा मन जहाँ-जहाँ जो विचार प्रकट होता है, उस सबकी समन्वित उपासना करने का अनुभव करता है। इसीलिए तमिल मुझे उतनी ही मीठी लगती है, जितनी अपनी मातृभाषा मराठी।

भारत का यह गौरव है कि यहाँ चौदह विकसित भाषाएँ हैं। यूरोप में विकसित भाषाएँ हैं, लेकिन उसका अभी एक देश होने को बाकी है। चीन बहुत बड़ा देश है, लेकिन उसमें अनेक भाषाएँ नहीं हैं। रूस में अनेक भाषाएँ हैं, पर विकसित नहीं हैं। हिन्दुस्तान ही एक ऐसा देश है, जहाँ इतनी विकसित भाषाएँ एक देश में एकत्र रहती हैं। इसे मैं आकस्मिक घटना नहीं मानता। यह हमारी समाजशास्त्र की प्रगति है, जिसके कारण यह बना है। नहीं तो आज यूरोप में अलग-अलग राष्ट्र इसलिए बने हैं कि भाषाएँ अलग-अलग हैं। हमारे यहाँ भाषावार प्रान्त-रचना बनाने के समय कुछ दूषित मनोवृत्ति प्रकट हुई थी। परन्तु उसे मैं ज्यादा दूषित नहीं मानता। कारण, किसीने यह माँग नहीं की कि हमारी भाषा का अलग-अलग राष्ट्र बने। ज्यादा-से-ज्यादा यही माँग की थी कि हमारी भाषा का अलग सूबा हो। इस दृष्टि से भारत का मैं यह बड़ा भाग्य मानता हूँ और इसे उसका दिव्य-भव्य इतिहास मानता हूँ। हमारे यहाँ सन्तों ने अनेक धर्मों की सम्मिलित उपासना की है। वैसे ही अनेक भाषाओं के साहित्य और साहित्यिकों के विचारों की सम्मिलित उपासना हम करें, इतनी प्रार्थना कर आपको प्रणाम करता हूँ।

अमृतसर
१२-११-'५९

## ( १ ) साहित्य में शृंगार की मर्यादा

**प्रश्न :** साहित्य में शृंगार-वर्णन की मर्यादा क्या हो? वाल्मीकि जैसे महाकवि को उर्मिला का इतना विस्मरण क्यों हुआ?

**उत्तर :** इस प्रश्न की चर्चा शायद बंगाल से शुरू हुई है। 'विस्मृत उर्मिला' नाम का एक लेख गुरुदेव ने लिखा था। लक्ष्मण माँ के पास गये तो, परन्तु उर्मिला से नहीं मिले। यह ठीक है कि वे संयमी थे, लेकिन उर्मिला का विस्मरण नहीं होना चाहिए था। उस लेख के शायद ऐसे भाव थे। इसके बाद कुछ कवियों ने उस प्रसंग का वर्णन भी किया है। अगर उस वर्णन में अश्लीलता नहीं है, तो मैं उसमें दोष नहीं देखता।

लेकिन वाल्मीकि जैसे कवि, जिनकी बराबरी का कोई और नहीं, इस प्रसंग का जरा भी जिक्र नहीं करते, तो क्या सचमुच वह प्रसंग हुआ ही नहीं? ऐसा नहीं है। लक्ष्मण उर्मिला से जरूर मिले होंगे, लेकिन कवि ने उर्मिला की मुलाकात को महत्त्व देने के बजाय लक्ष्मण की अनासक्ति और उसकी भक्ति तथा निष्ठा को महत्त्व देना उचित समझा। लक्ष्मण का वैराग्य बताने की दृष्टि से ही शायद कवि ने उर्मिला के साथ की भेंट का वर्णन नहीं किया। लक्ष्मण माता के पास भी गया, तो वहाँ से भी मानो वह छूटकर आया है। अगर माता रोकती, तो भी वह नहीं रुकता। वह तो राम का भक्त था। लेकिन मातृ-प्रेम कितना अद्भुत था, यह बताने के लिए कवि ने उस प्रसंग का वर्णन किया है।

मेरी मान्यता है कि उर्मिला-लक्ष्मण मुलाकात के प्रसंग का वर्णन न करके भी वाल्मीकि ने उसका वर्णन कर दिया है। उस अभाव में भी वाल्मीकि की बहुत भारी कला प्रकट होती है।

अक्सर लोग उत्तान वर्णन को अश्लील समझते हैं। वह तो अश्लील है ही। लेकिन मेरे विचार में तो सूचन भी अश्लील है। पति-पत्नी का मर्यादित और सूचनात्मक वर्णन भी लाभदायक है, ऐसा मैं नहीं मानता।

सन्तानोत्पत्ति वैज्ञानिक विषय है और पति-पत्नी का सम्बन्ध पवित्र सम्बन्ध है। सन्तानोत्पत्ति धार्मिक भावना से ही होनी चाहिए। मैं तो दूसरी कल्पना ही नहीं कर सकता। बल्कि जैसे हम भूदान-यज्ञ के लिए भगवान् का स्मरण करके यात्रा का आरम्भ करते हैं, वैसे ही पति-पत्नी सम्बन्ध भी ऐसी पवित्र भावना से होना चाहिए और यदि समागम विफल हुआ, तो उसका दोनों को दुःख होना चाहिए। किसान तो केवल कर्तव्य समझकर ही दूसरी बार बोनी करता है। उसे पहली बोनी वृथा जाने का दुःख हुए बिना नहीं रहता। उसी तरह संतानोत्पत्ति के वास्ते दूसरी बार स्त्री-सम्बन्ध करना पड़े, तो पुरुष वैसा करेगा, लेकिन दुःखी हृदय से, केवल कर्तव्य-भावना से। यह भावना पैदा करना साहित्यिकों का काम है। लेकिन यह तो तब सम्भव है, जब साहित्यकारों के जीवन में वह चीज प्रकट हो।

## ( २ ) भूदान और साहित्यकार

**प्रश्न :** भूदान-यज्ञ के बारे में आप साहित्यकारों से क्या अपेक्षा करते हैं?

**उत्तर :** भूदान-यज्ञ की वैचारिक भूमिका का प्रचार करने के काम में साहित्यकार बहुत हाथ बँटा सकते हैं। यह कार्य इतना स्फूर्तिदायी है कि उसमें से कोई रसमयता सहज प्रकट हो सकती है।

## ( ३ ) साहित्यसेवी महिलाएँ और सेवा-कार्य

**प्रश्न :** क्या साहित्यसेवी स्त्रियाँ रचनात्मक कार्य में प्रत्यक्ष हिस्सा नहीं ले सकतीं?

**उत्तर :** क्यों नहीं ले सकतीं! कितना अच्छा हो, अगर वे रचनात्मक

कार्य में योग दें। उसका अर्थ होगा कि वे वाल्मीकि भी बनीं और राम की सेवा में भी दाखिल हुईं।

शहर में कितनी ही स्त्रियाँ दुःखी, बीमार, बेरोजगार होती हैं। उन सबके पास उन्हें पहुँचना है, उनकी सेवा करनी है। अपनी माँ का मुझे स्मरण है कि जब किसीके यहाँ रसोई की अड़चन होती, तो वह स्वयं वहाँ पहुँच जाती और रसोई कर आती। अपने घर की रसोई पहले कर लिया करती थी। मैंने पूछा—"यह स्वार्थ क्यों ? पहले हमारे लिए पकाती हो, फिर उनके लिए।" माँ ने जवाब दिया—"यह स्वार्थ नहीं है, परमार्थ ही है। अगर पहले उनकी रसोई कर आऊँ और बाद में तुम्हारी करूँगी, तो तुम्हें तो खाने के समय गरम रसोई मिलेगी, लेकिन उनके खाने के समय तक वह सबेरे की रसोई ठंडी हो जायगी।" यह तो मैंने एक मिसाल दी। स्त्रियों को पुरुष लोग थोड़ी फुरसत दें, तो वे कितना काम कर सकती हैं, इसकी कल्पना इससे की जा सकती है। एक और काम वे कर सकती हैं। अगर वे एक हरिजन बालक को अपने पास रख लें और अपने पुत्र की तरह उसे छोटे से बड़ा करें, तो यह कार्य एक हरिजन छात्रालय चलाने की अपेक्षा भी अधिक महत्त्व का और क्रान्तिकारी कार्य होगा। फिर चरखे और चक्की द्वारा वे घर में ग्रामोद्योग और परिश्रम-निष्ठा का वातावरण बना सकती हैं। मैं देखता कि उसमें उनकी प्रतिभा को भी विकास का काफी मौका मिलता है। अगर स्त्रियों को सार्वजनिक काम में हिस्सा लेना है, तो पुरुषों को उनके काम में हाथ बँटाना चाहिए। आज ऐसा लगता है कि उत्तर प्रदेश में पुरुष स्त्रियों को बिल्कुल गुलाम रखना ही जानते हैं।

## ( ४ ) साहित्य के जरिये जीविकोपार्जन

**प्रश्न :** साहित्य के जरिये जीविकोपार्जन का औचित्य क्या है ?

**उत्तर :** हमें सीजर को सीजर का भाग देना चाहिए, और परमेश्वर को परमेश्वर का। शरीर को तो खिलाना ही चाहिए, लेकिन आत्मा को

भी खिलाना चाहिए। यदि कोई मनुष्य सब कुछ समाज को समर्पण करके समाज से जो सहज प्राप्त हो सके, उसमें समाधान माने, तो वह बहुत ही अच्छा है। लेकिन अगर कोई मनुष्य साहित्य के जरिये अपनी आजीविका एक विशिष्ट मर्यादा में प्राप्त करे, तो उसमें भी कोई दोष नहीं है।

## ( ५ ) दक्षिण की एक भाषा सीखिये

**प्रश्न :** राष्ट्रभाषा पर कुछ कहें।

**उत्तर :** अब हिन्दी को हम राष्ट्रभाषा बना चुके हैं। परिणामतः दूसरे प्रान्तवाले भी हिन्दी सीख रहे हैं। हिन्दी जाननेवाले अब केवल उत्तर भारतवाले ही नहीं रहेंगे। दक्षिणवालों को हिन्दी सीखने में कितना अधिक परिश्रम उठाना पड़ता है, इसकी कल्पना हम उत्तरवाले नहीं कर सकते। हिन्दी में जो लिंग भेद है, वह दक्षिण में कतई नहीं है। वहाँ अचेतन-चेतन का भी भेद नहीं। इसलिए जब हिन्दीवाले दीवार को स्त्रीलिंग और पत्थर को पुल्लिंग कहते हैं, तो वे लोग घबरा जाते हैं। फिर, अगर ऐसा हो कि छोटी वस्तु को स्त्रीलिंग मानें जैसे कटोरी और बड़ी को पुल्लिंग जैसा कटोरा, तो दीवार तो बहुत बड़ी है और पत्थर छोटा है। उनकी दिक्कत इसलिए भी बढ़ जाती है कि अंग्रेजी में भी ऐसा लिंग-भेद नहीं है।

इसलिए हमारे हिन्दी के साहित्यिक भी दक्षिण भारत की एक भाषा सीखें, तो बहुत अच्छा होगा। मैं खास तौर से तमिल सीखने की सिफारिश करूँगा। यह भाषा दो हजार वर्ष पुरानी है। उसका अपना सुन्दर व्याकरण है। हमारी भाषाओं के व्याकरण—हिन्दी, मराठी आदि के व्याकरण तो सौ-सौ वर्ष ही पुराने हैं, लेकिन तमिल का व्याकरण कम-से-कम उन्नीस सौ वर्ष पुराना है। तमिलवाले हिन्दी जोरों से सीख रहे हैं। नतीजा यह है कि हिन्दी के अच्छे-अच्छे ग्रन्थों का तमिल में अनुवाद हो रहा है। लेकिन तमिल के ग्रन्थों का हमें पता नहीं लगता।

और अगर ऐसा ही रहा कि हम तो उनकी भाषा सीखें नहीं और वे

हमारी भाषा सीखते ही रहें, तो अंग्रेजी के बारे में जो विरोध की भावना लोगों के हृदय में पैदा हो गयी थी, वैसी ही भावना हिन्दी के बारे में भी हो सकती है। आज हिन्दी भाषा के ज्ञान के बारे में आपके मामूली-से-मामूली आदमी की बराबरी करने के लिए उनके बड़े-से-बड़े आदमी को दस दस, पाँच-पाँच साल मेहनत करनी पड़ती है। यह कोई अच्छी बात नहीं है। इसलिए हमें अपनी भाषा में, उसके व्याकरण में अखिल भारत की दृष्टि से सुधार करने चाहिए। इसलिए मेरा कहना है कि जब लोग उनकी एक भाषा सीख लेंगे, तो हमें उनकी दिक्कतों का पता चलेगा और हमारा मन हिन्दी में सुधार के लिए अनुकूल होगा।

भाषा सीखने की यह बात मैं किसीके लिए लाजिमी नहीं करना चाहूँगा, क्योंकि यह सब प्रेम से होना चाहिए। काशी और प्रयाग में दक्षिण के कितने ही लोग निवास करते हैं। उनसे हमारे सम्बन्ध बँधे और बढ़ें, तो उन्हें अच्छा तो लगेगा ही, हमें भी लाभ होगा। वेलूर-जेल में कदम रखते ही मैंने तमिल पढ़ना शुरू किया। लोगों को अचरज हुआ। वहाँ दक्षिण के चारों प्रान्तों के लोग जमा थे, लेकिन वे भी आपस में अंग्रेजी में ही बोलते थे। मैंने तमिल सीखना शुरू किया। हमारे तमिल के गुरुजी ने कहा, "आपने इस जेल में आकर तमिल की इज्जत बढ़ा दी।" आज मैं दक्षिणवालों के दिलों में अपने प्रति जो प्रेम और श्रद्धा पाता अनुभव करता हूँ, उसका कुछ श्रेय मेरे तमिल-प्रेम को ही है।

## ( ६ ) भूमि-क्रान्ति की मूर्ति

**प्रश्न :** आपने कहा है कि यहाँ पर भूमि-क्रान्ति होगी, तो इसका स्पष्ट दर्शन, स्पष्ट चित्र क्या होगा?

**उत्तर :** अभी तो हम शान्त होना चाहते हैं। यह तो आप सब लोग ढूँढ़ सकते हैं, यह आपका काम है, गोता लगाकर ढूँढ़ निकालें। हमारी एक श्रद्धा है और वह हमने आपके सामने रखी है। आपको शायद ऐसी बात सूझेगी, जो हमें न सूझी हो। एक वैज्ञानिक को पूरा दर्शन नहीं

होता है। एक दार्शनिक को पूरा दर्शन नहीं होता। वह दूसरे को हो सकता है। भूदान का पूरा दर्शन हमें ही हुआ है, यह तो हम नहीं कह सकते। दूसरे को भी इसका दर्शन हो सकता है। इसलिए आप ही सोचिये और कल्पना कीजिये।

सबका सोचने का ढंग अलग होता है। एक ब्रह्मवादी कहता है कि एक ब्रह्म है। परन्तु सगुण चिन्तन करनेवाले के पास तो पचासों प्रकार के देवता होते हैं। कुछ एक मुखवाले देवता, कुछ पाँच मुखवाले देवता, कुछ हाथी के मुखवाले देवता, कुछ चार हाथवाले देवता, कुछ आठ हाथवाले देवता होते हैं। यह सारी सृष्टि साहित्यिकों की है, इसलिए आप ही देख लीजिये और चाहे जैसा रूप दीजिये।

## (७) 'दान' शब्द क्यों ?

प्रश्न : 'दान' शब्द का इस्तेमाल क्यों किया जाता है ?

उत्तर : शब्दों की एक महिमा होती है। दान एक बड़ा ही पवित्र शब्द है। सामान्य लोग तो शब्दों के रूढ़ अर्थ को ही देखते हैं, लेकिन जो प्रतिभावान् होते हैं, कवि होते हैं, वे शब्दों का मूल ध्यान में लेते हैं, रूढ़ अर्थ नहीं। मूल अर्थ देखा जाय, तो दान एक बहुत पवित्र शब्द है। दान का मतलब उपकार नहीं है। 'दानम् समविभागः' शंकराचार्य ने दान का अर्थ बताया है—'सम्यक् विभाजनम्।' यह अर्थ शंकराचार्य ने भी अपने दिमाग से निकाला है, ऐसी बात नहीं है। उनके पहले भी यह बात थी। बुद्ध भगवान् के नाम पर उनके शिष्यों ने एक बात कही है, जिसमें कहा गया है कि जिसे हम 'दान' कहते हैं, उसे भगवान् बुद्ध 'समविभाग' कहते हैं। 'यं संविभागं भगवा अवण्णी।' लेकिन यह बुद्ध भगवान् की बात थी, ऐसा नहीं है। उनके पहले भी यह बात वेदों में आयी है। वेदों में भाष्यकारों ने लिखा है कि 'दानम् समविभागः' दान माने सतत देते ही रहना चाहिए। आज तो हम लेते ही रहते हैं, लेकिन भगवान् ने हमें हाथ दिये हैं देने के लिए। 'हाथ दिये कर दान रे'

—हाथ छीनने के लिए नहीं दिये हैं। छीनने के लिए तो दाँत और नाखून काफी हैं। इसलिए अगर हाथों से छीनने का काम लिया जाय, तो भगवान् अगले जन्मों में हमें चतुष्पाद प्राणी बनायेगा। इसलिए हाथ तो भगवान् की बहुत बड़ी और पवित्र देन है।

'दानेन पाणिर्न तु कंकणेन।' हाथ को शोभा दान से है, कंकण से नहीं। इसका मतलब है कि संग्रह में हाथ की शोभा नहीं है। देने में ही शोभा है। इसलिए सतत देते रहना चाहिए। गीता ने कहा है कि यज्ञ, दान और तप, यह त्रि-विषयक्रिया सतत चलनी चाहिए। दान का मतलब 'डोनेशन' नहीं है। दान का मतलब है, धर्म। हिन्दुस्तान में 'दान करो' के बदले 'धर्म करो' भी कहा जाता है। माने, धर्म और दान पर्याय-वाची शब्द हैं। आज उस शब्द का कुछ दूसरा अर्थ रूढ़ हो गया है। परन्तु यह शब्द कमजोर नहीं है। वैसे आज तो कितने ही अच्छे शब्दों को बिगाड़ा गया है; जैसे, वैराग्य। कहते हैं कि किसीको बीवी पर क्रोध आया, तो वह घर छोड़कर निकला और उसको वैराग्य हो गया। लेकिन यह भी भला वैराग्य का कोई लक्षण है? इस तरह हमने शब्दों को भ्रष्ट किया है। लेकिन हमारे पास जो [illegible] शब्द हैं, वे हमारा धन हैं। उनको हम नहीं खोयेंगे। दान का मतलब है, अपने पास जो कुछ है, वह देना और यज्ञ का मतलब है कि अपने पास जो कुछ है, उसे छोड़ना, उसका त्याग करना। यज्ञ और दान—ये दोनों प्रक्रियाएँ समाज में चलती रहनी चाहिए।

## (८) [illegible] से ही साहित्य शाश्वत

प्रश्न : कोई भी साहित्य क्या शाश्वत हो सकता है? [illegible] के विकास के साथ जीवन की दृष्टि और अनुभव भी बदलता रहता है। फिर किसी भी युग के अनुभव पर आधृत साहित्य चिरकाल स्थायी कैसे बनेगा?

उत्तर : 'शाश्वत' और 'अशाश्वत' शब्द निरपेक्ष नहीं, मानव की

किसी भी कृति को ये शब्द तारतम्य से लगाने पड़ते हैं। वैसे मानव का कुछ भी शाश्वत नहीं, उसमें का भाव ही महत्त्व का होता है। भाव यह है कि विश्वात्मा का अंश होने से वह शाश्वत है, किन्तु निरपेक्ष अर्थ से उसकी कृति शाश्वत नहीं। फिर भी साहित्य शाश्वत और तात्कालिक, ऐसा भेद किया जाता है।

यह सच है कि समाज बदलता रहता है, फिर भी कुछ बातें नहीं बदलतीं। आज हमारी पोशाक बदल गयी है। प्राचीन ऋषि हमारा रूप देख यह भी नहीं पहचान सकते कि यह हमारी ही परम्परा का मनुष्य है। आज हम उनकी भाषा नहीं बोलते। हमारे जीवन में भी फर्क पड़ गया है। इतना होते हुए भी उस ऋषि का वाक्य हमें रिझाता है, हँसाता है और हमारे काम आता है। कारण, उसमें कुछ अंश ऐसा है, जो कभी नहीं बदलता। यद्यपि शेष जीवन बदलता और विज्ञान-युग में तेजी से बदलता रहता है, पर कुछ अंश ऐसा अवश्य होता है, जो बारहमासी फूलों की तरह सदैव तरोताजा रहता है। इस तरह का मानव का अन्तरभाव, जीवभाव, जो पहले था, आज भी बना हुआ है। जिस साहित्यिक के साहित्य में उसी अंश का प्राधान्येन ग्रहण होता है, वही साहित्य शाश्वत होता है, ऐसा अनुभव है।

'ज्ञानेश्वरी' को आज कितने वर्ष हो गये। उसके बाद कितने ही नवसाहित्य की सर्जना हो चुकी। फिर भी वह मैया आज भी बनी हुई है, पिछड़ नहीं गयी है। याने पहले के लोग जिस तरह उसका अध्ययन करते थे, उससे भिन्न प्रकार से आज उसका अध्ययन होता है।

यद्यपि समाज और जीवन बदलता रहता है, फिर भी कुछ अंश तो न बदलनेवाला हुआ ही करता है। प्राचीन ऋषियों का वेष आपमें नहीं था, वह बदल गया, लेकिन क्या श्वासोच्छ्वास भी बदल गया? हवा की उपयोगिता आज भी पहले जैसी ही बनी हुई है। फर्क इतना ही हो गया है कि पहले के लोग फलाहार करते थे और हम लोग बिस्कुट खाते हैं। लेकिन हवा से आनन्द उन्हें भी होता था और हमें भी होता है, क्योंकि

वह प्राणतत्त्व है। जिसका साहित्य जीवन का यह प्राणतत्त्व लेकर बना हो, उसमें गहरी अनुभूति हुआ करती है और फिर वह अनुभूति ऐसी पकड़ लेती है कि उसका साहित्य शाश्वत बन जाता है।

## (९) क्या समाज की उपयोगिता से साहित्य का मूल्यांकन हो?

**प्रश्न :** कोई भी ध्येय कितना ही अच्छा हो और अखिल मानव-जाति का सर्वांगीण कल्याण एवं उन्नति करनेवाला ही क्यों न हो, फिर भी क्या वह विशिष्ट लक्ष्य सामने रखकर ही उत्तम साहित्य निर्माण किया जाय? क्या मानवीय समाज की उपयुक्तता की दृष्टि से ही साहित्य का मूल्य आँका जाय?

**उत्तर :** अगर मानवीय समाज की उपयुक्तता को अलग रखकर गदहों के समाज की उपयुक्तता पर ध्यान देते हुए कोई साहित्य लिखता हो, तो मैं उसे ज्ञानदेव से भी उच्च स्थान दूँगा। कारण, यद्यपि भैंसे की पीठ पर मारने से ज्ञानदेव की पीठ पर फफोला आ गया, फिर भी उनके हाथों जो साहित्य निर्माण हो पाया, वह मानव-सापेक्ष ही हुआ। आखिर इस प्रश्न के भीतर यह आशय छिपा है कि साहित्यिक को जिस बात की सहज स्फूर्ति होती है, क्या उसके भी औचित्य-अनौचित्य की परीक्षा की जाय! लेकिन यह प्रश्न ऐसा ही है कि खूब बसौंदी खा लेने के बाद डकार देना उचित है या नहीं? अधिक न खाना उचित था, लेकिन अब खाने के बाद डकार आयेगी ही, पर वह लोगों के कारुण्य का ही कारण बनेगी, इतनी ही बात है। उस बेचारे ने खा ही लिया है। संस्कृत में सहज स्फूर्ति को ही 'उद्गार' कहते हैं। अब अगर आप कुछ खाते हैं और उसकी डकार आये, तो आप उसे रोकेंगे या नहीं? आप साहित्यिक रोयेंगे और हँसेंगे, तो भी साहित्य में ही रोयेंगे और हँसेंगे। मैं आपसे इतना ही कहूँगा कि हँसें, तो भी ऐसा हँसिये, जो सबको अच्छा लगे और रोयें भी, तो ऐसा रोइये, जिसमें सबको समवेदना हो। आप साहित्यिकों को जो सहज वेग, स्फूर्ति

हों, उनके बारे में विवेक कर जो रोकने योग्य हों, उन्हें रोकें और जो न रोकने योग्य हों, उन्हें कभी न रोकें।

## ( १० ) क्या साहित्य का आबाल सुबोध होना आवश्यक है ?

प्रश्न : क्या साहित्य-निर्माण आबाल सुबोध होने का आग्रह रखना उचित है ? क्या सर्वश्रेष्ठ कला-कृतियाँ वैसी होती हैं ?

उत्तर : साहित्यिकों को यह स्वाभाविक शौक ही रहता है कि उनका बोलना बहुतों की समझ में आये। इसलिए जितने अधिक लोगों को वह ग्राह्य होगा, वह जितना ही लोकभोग्य, आकर्षक, समर्पक और योग्य होगा, उतना ही अच्छा है। अगर साहित्य का आकर्षण विशिष्ट लोगों तक ही सीमित रहा, तो मुझे लगता है कि उसमें कला की कमी है। कला के बारे में कुछ कहना कठिन है, लेकिन बचपन की एक बात याद आ रही है। एक गवैया इतना सुन्दर गा रहा था कि लोग ऊब गये ! तब हम लोगों ने यह कहकर कि 'कला ग्रहण करने के लिए कुछ योग्यता होती है', उसे अच्छा संगीतज्ञ करार देकर तथा लोगों को अरसिक बताकर छुट्टी पा ली। लेकिन कोयल चिल्लाती है, तो क्या वह किसीको नापसंद होता है ! छोटे-बड़े सभी को प्रिय लगता है। अगर कोई कला ग्रहण करने के लिए भी बहुत-सा ज्ञान अपेक्षित हो, तो उसे उस कला की न्यूनता क्यों न माना जाय ! आप कला लिख रहे हैं, कोई शास्त्र होता, तो अलग बात थी।

मेरा अपना मत है कि साहित्य का कोई शब्द समझ में आये या न आये, लेकिन उसका भाव सबका चित्त आकृष्ट करे, तो कहा जा सकता है कि उसमें व्यापकता अधिक है। भवभूति से कालिदास की कला अधिक श्रेष्ठ है, यह प्रायः सभी मानते हैं। लेकिन मैं एक कदम आगे बढ़कर कहता हूँ कि कालिदास से भी वाल्मीकि की कला श्रेष्ठ है। कालिदास की कविता किसी बगीचे की तरह सजी-सजायी है, तो वाल्मीकि की रामायण भव्य, महान् जंगल है। जिस तरह दक्षिण के भव्य मन्दिर देख मानव चकित हो उठता है, उसी तरह वाल्मीकि की रामायण पढ़कर मालूम

पड़ता है। कालिदास में उसका अंशमात्र है। यह [illegible] मानते हैं, तो भी कालिदास ने स्वयं मान्य की है। कालिदास ने जो जो अच्छी अच्छी कल्पनाएँ-उपमाएँ कीं, वे सब वाल्मीकि की हैं और उनमें जो गन्दी उपमाएँ दीखती हैं, वे निःसन्देह कालिदास की स्वयं की हैं।

छोटे-बड़े सभी को समझ में आनेवाली वाणी किसीको भी प्राप्त हो, तो वह विनोबा जैसे आस्तिक को और नास्तिक दर्शन को भी पसन्द आयेगी। [illegible] छोटे-बड़े सभी को पसन्द पड़ता है। जिसे यह युक्ति सध जाय, उसीमें कला का [illegible] माना जायगा। फिर शब्द-रचना कैसी की जाय, इस बारे में मैं किसी तरह का बन्धन डालना नहीं चाहता।

इस तरह साहित्यिक की भाषा कैसी हो, यह [illegible] कैसे बताये ? फिर भी मैं इतना ही कहता हूँ कि आपका साहित्य जितने अधिक लोगों को आकर्षक होगा, उसमें उतनी ही अधिक कला मानी जाय।

## ( ११ ) मानव निसर्ग का तटस्थ दर्शक या उपभोक्ता ?

**प्रश्न :** कोल्हापुर में आपने स्त्रियों को लक्ष्य कर कुछ बातें कही थीं। उसीके अनुसार यह प्रश्न किया जा रहा है। [illegible] सुसम्बद्धता, सुबद्धता, विकासितता मानव की पहचान है न ? घर सजाना, सुन्दर वेष-भूषा धारण करना, यह सौन्दर्य दृष्टि के कारण ही होता है। इसी दृष्टि से स्त्रियाँ अगर लता से फूल तोड़कर वेणी में लगा लें, तो उसमें क्या दोष हुआ ? भगवान् को चढ़ाने के लिए फूल तोड़ने में दोष नहीं, तो सौन्दर्य-वृद्धि के लिए उनके तोड़ने में दोष क्यों ? क्या यह कहा जा सकता है कि मानव निसर्ग का तटस्थ प्रेक्षक या दूरस्थ रसिक रहे और उपभोक्ता न बने ?

**उत्तर :** यह बड़ा ही मधुर प्रश्न है। उपभोक्ता बनने में मुझे कोई आपत्ति नहीं। सिर्फ यही कहता हूँ कि समुद्र के तट पर रहकर सुन्दर आनन्द का अनुभव लें, तो मुझे चल सकता है। समुद्र में कूदकर तैरते हुए आने का आनन्द लेते हों, तो भी मुझे चल सकता है। लेकिन उसमें

गोते मत खाइये, इतना ही मैं कहता हूँ। आनन्द का उपभोग आप पर हावी न हो जाय, आपके जीवन का ही ग्राहक न बन जाय, इतनी ही सावधानी रखिये। इसलिए आप उपभोक्ता यानी अल्प भक्ति बनें, भोक्ता या अतिभोक्ता नहीं।

सुन्दर फूलों का दूर से दर्शन करना सबसे सुन्दर है। उन्हें तोड़कर भगवान् पर चढ़ायें, तो भी चल सकता है। लेकिन उन्हें तोड़ नाक में डालने में मुझे किसी भी प्रकार की सौन्दर्य-दृष्टि नहीं दीखती। फूल को दूर से देखकर उसकी सुगन्ध लेने में जो आदर, नम्रता, विनय, मर्यादा है, वह उसे तोड़ नाक में डालने में नहीं। और वेणी में डालने में तो कतई नहीं। अगर भगवान् की वैसी इच्छा होती, तो वह मानव को वैसी चीज क्यों न देता? उसने शेर के शरीर पर काफी चकत्ते दिये। लेकिन मानव के शरीर पर एक भी चकत्ता हो, तो कुष्ठ माना जायगा। मानव को शेर की तरह सजाने में मधुरता नहीं। मुझे कई बार ऐसा लगता है कि स्त्रियाँ वेणी में फूल पहनती हैं, तो क्या उन्हें अगला जन्म लता का ही मिलेगा? तब भगवान् कहेगा कि अब जितना फूल सिर पर रखना चाहो, रखो।

फूल तोड़कर भगवान् पर चढ़ाने में भी एक प्रकार का अज्ञान और अविकसित दृष्टि ही दीखती है। विकसित दृष्टि यही है कि पेड़ पर ही उसकी स्वयं-पूजा हो चुकी है। उसे देखें और अनुभव करें। एकनाथ को भी एक बार इसी तरह भगवान् को चढ़ाने के लिए तुलसी तोड़ने जाने पर मधुसूदन ही दीख पड़ा था और वे उसे तोड़ न सके। मेरी अपनी यही रुचि है। इसलिए अगर आपको यह समझ में आ जाय कि फूल तोड़कर चढ़ाने में सौन्दर्य-दृष्टि कम है, तो मुझे फूल क्यों पसन्द नहीं, यह आपके ध्यान में आ जायगा। मैं सौन्दर्य-दृष्टि अवश्य चाहता हूँ। वह न हो, तो देश का घात ही होगा। लेकिन उसके साथ सत्य और शिव का भी योग चाहिए।

औरंगाबाद

१७-७-'५८

परिशिष्ट

# साहित्य में जीवन की सुगन्ध का अनुभव हो

## ( दादा धर्माधिकारी )

मामा वरेरकर ने कहा कि साहित्य का निर्माण साधारण मनुष्य के लिए होना चाहिए। उस साधारण मनुष्य के प्रतिनिधि के नाते मैं आप लोगों की सेवा में उपस्थित हुआ हूँ। साहित्य से मेरा बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध है। साहित्य से साहित्यिक का जितना घनिष्ठ सम्बन्ध होगा, उसकी अपेक्षा मेरा कुछ अधिक घनिष्ठ और गम्भीर सम्बन्ध है। अधिक घनिष्ठ इसलिए कि मैं साहित्य का निर्माता नहीं हूँ, वाचक हूँ। समालोचक नहीं हूँ, सच्चे अर्थ में ग्राहक हूँ। रस-ग्रहण करनेवाला हूँ। मेरा सम्बन्ध अधिक गम्भीर इसलिए है कि साहित्यिक के जीवन पर, उसके हृदय पर, साहित्य का जितना परिणाम होता होगा, उससे कहीं अधिक उसके शब्दों का मेरे हृदय पर और जीवन पर, एक हृदयवान् पाठक के नाते, परिणाम होता है। 'देयर इज आलवेज ए डिफरेन्स बिटवीन ऐन ईगर मैन वाण्टिंग टु रीड ए बुक ऐण्ड ए टायर्ड मैन वाण्टिंग ए बुक टु रीड।' एक उत्सुक मनुष्य जब एक विशेष पुस्तक पढ़ना चाहता है, तो उसकी भूमिका उस मनुष्य से भिन्न होती है, जो समय काटने के लिए, दिल बहलाने के लिए, कोई भी किताब पढ़ना चाहता है।

विनोबाजी के साथ मैं जेल में था। अगल-बगल में हमारी पट्टियाँ थीं। एक लड़का विनोबाजी से हमेशा कहा करता था कि क्या करें, समय नहीं कटता, जेल में जिन्दगी नहीं कटती! विनोबाजी बहुत साधु

पुरुष हैं—लेकिन कभी-कभी बहुत कटीली बातें कहते हैं—ऐसी बातें, जो गहरी चुभती हैं। विनोबाजी ने दो-चार बार उसकी शिकायत सुन ली। सत्तर गुने सात बार वे सुन नहीं सकते थे। उन्होंने एक दिन कहा कि 'इसका बहुत आसान उपाय है। फाँसी के तख्ते पर टँग जाओ, तो दो मिनट में जिन्दगी कट जायगी।' मैं उन लोगों में से नहीं हूँ, जिन्हें जिन्दगी सजा की तरह काटनी पड़ती है। बल्कि मैं उनमें से हूँ, जो शौक से जीना चाहते हैं। जिन्दगी की रौनक और लुत्फ बढ़ाना चाहते हैं, और हो सके, तो उसकी चमक भी बढ़ाना चाहते हैं। इस प्रकार के पाठक की भूमिका से, बहुत अदब के साथ आप लोगों के चरणों में उस पाठक की गुजारिश लेकर मैं पहुँचा हूँ।

इबसेन के एक नाटक में पीयर गिण्ट कहता है कि मेरी हालत प्याज के जैसी है। छिलके उतारते जाओ, तो उतरते ही जाते हैं। अन्त में कुछ नहीं रह जाता। मैं भी जीवन को समृद्ध और सम्पन्न तो बनाना चाहता हूँ, उसी गरज से साहित्य का रसास्वाद लेता हूँ। परन्तु प्रश्न यह है कि छिलके उतरने के बाद कोई तत्त्व रहेगा या नहीं। इस युग की विभूति न सन्त है, न योद्धा है, न राजा है। यह लोक-युग है। इस युग की विभूति साधारण मनुष्य है। यह साधारण मनुष्य 'मैन ऑन दी स्ट्रीट' कहलाता है—राह चलता इंसान। वह पथिक है, मार्गस्थ है। सोचना यह चाहिए कि उसका कदम किस दिशा में बढ़ रहा है? उसका रुख किधर को है? जो दार्शनिक माने जाते हैं, वे साहित्य से ऊब गये हैं। वे उकताकर कहते हैं कि हमें दूर रखो। सुप्रसिद्ध दार्शनिक हाब्स ने 'लाकलेवन कैसल' में ड्यूक से कहा, "मुझे उस गन्दे कोने से दूर रखो।" 'गन्दे कोने' से उसका मतलब किताबें रखने की जगह से था। उस महान् तत्त्ववेत्ता की तरह मैं ऊबा नहीं हूँ, क्योंकि मैं दार्शनिक नहीं हूँ।

साहित्यिक कहता है कि साहित्य का कोई प्रयोजन नहीं हो सकता है। मैं उसकी बात मान लेता हूँ, क्योंकि मैं मानता हूँ कि साहित्यिक अपने लिए जो कहता है, वह हमें मान लेना चाहिए। उसके लिए कहने का

अधिकारी दूसरा कोई नहीं है। लेकिन मेरा निवेदन है कि साहित्य का प्रयोजन भले ही न हो, फिर भी उसका परिणाम तो है ही। परिणाम ही न होता, तो अभिव्यक्ति ही नहीं होती। जहाँ दो व्यक्ति न हों, वहाँ भाषा की प्रतीति ही नहीं होती, शब्द के लिए अवकाश ही नहीं होता। शब्द की अभिव्यक्ति से परिणाम होता है। मेरा मानना है कि दुष्ट-से-दुष्ट और हीन-से-हीन मनुष्य की वाणी में भी शक्ति है।

दुर्भाग्य यह है कि आज मनुष्य के जिस शब्द में शक्ति है, वह अपशब्द है, अशुभ वाणी है। महाराष्ट्र में विवाहित स्त्रियों को आशीर्वाद देते समय 'अष्टपुत्रा सौभाग्यवती भव' कहने की प्रथा है। जब एक बुजुर्ग ने एक नूतन विवाहिता को यह आशीर्वाद दिया, तो लड़की सहम गयी! उसका चेहरा मुरझा गया। उसकी सहेली उससे कहने लगी, डरती क्यों हो? उनके कहने से थोड़े ही कुछ होगा! वे बुजुर्ग और तीर्थस्वरूप हुए, तो क्या हुआ? उनके आशीर्वाद में कोई शक्ति भी है? आशीर्वाद में शक्ति नहीं है, तो शक्ति किस शब्द में है। गाली में शक्ति है। गाली चुभती है, चोट करती है। कोई आपको गाली देता है, तो आप तिलमिला उठते हैं। क्योंकि गाली के पीछे मनुष्य की सम्पूर्ण भावना होती है, जो उसके मंगल वचन में नहीं होती है। मैं तपस्या की बात नहीं कर रहा हूँ। मुझे मालूम नहीं, तप में शक्ति है या नहीं है। वह तो विनोबा ही कह सकते हैं। वे कहते हैं कि जो वाचाशुद्ध होता है, वह वाचासिद्ध होता है। वैसे वे स्वयं हैं। परन्तु मेरी यह निष्ठा है कि मनुष्य के हृदय की सम्पूर्ण भावना जिस शब्द के पीछे होती है, उस शब्द में शक्ति होती है।

सितार से जो 'बोल' निकलते हैं, वे कलाकार की कला के द्योतक होते हैं। तबले से जो 'बोल' निकलते हैं, वे तबलची की वादनपटुता के द्योतक होते हैं। तलवार के हाथ योद्धा के कौशल के द्योतक होते हैं। कलम से जो शब्द निकलते हैं, वे साहित्यिक के पिण्ड के द्योतक होते हैं। उनसे पता चलता है कि उसकी विभूति किस द्रव्य की है। यह साहित्य

और कला का परिणाम है, प्रयोजन नहीं। क्या प्याज इसीके लिए बना था कि सब तरफ उग्र गन्ध फैलाये? क्या गुलाब इसीलिए पैदा हुआ था कि चारों ओर परिमल फैलाये? दोनों का अस्तित्व निर्हेतुक है। परन्तु दोनों के अस्तित्व के दो भिन्न-भिन्न परिणाम हैं।

साहित्य बाजार में नहीं आता, तो अलग बात थी। साहित्य की अभिव्यक्ति ही नहीं होती, तो भी अलग बात थी। लेकिन आज आपका साहित्य युगधर्म के अनुसार बाजार में बैठा है। आज का जमाना 'मार्केट ओरियेन्टेशन', पण्य-संस्करण का है। सबसे बड़ा साहित्यिक कौन है? 'हू इज परपेचुअली इन डिमांड'—जिसकी बराबर माँग हो, वही सबसे बड़ा है। हर साहित्यिक के पीछे 'प्राइस टैग' लगा है, कीमत की चिप्पी लगी है। मैं साहित्यिक को दोष नहीं दे रहा हूँ। जब तक मनुष्य के उदर है, तब तक साहित्य, संगीत, कला, विज्ञान, सबका सम्बन्ध उदर के साथ कुछ-न-कुछ रहेगा। प्रार्थना इतनी ही है कि वे सब जठराग्नि में जलकर भस्मसात् न हों। जहाँ भूख का प्रकोप होता है, वहाँ मनुष्य की कला, उद्योग, साहित्य, संस्कृति, धर्म, पराक्रम, सब जठराग्नि की आहुति बनकर भस्मीभूत हो जाते हैं! यह वास्तविकता है, वस्तुस्थिति है।

महात्माजी और गुरुदेव में एक बार बड़ी मधुर चर्चा छिड़ गयी। गुरुदेव ने कहा, "गांधी, क्या तुम अरसिक हो? सबेरे जब यह बाल सूर्य आकाश में उदित होता है, तब क्या उसकी लालिमा देख तुम्हारी तबीयत नहीं फड़कती! जब ये पक्षी चहचहाने लगते हैं, तो क्या उनके गुंजगान से तुम्हारे हृदय की तन्त्री नहीं बजती? जब उद्यान में गुलाब खिलता है, तब उसे देखकर तुम्हारी रूह सुर्ख नहीं हो जाती?" गांधीजी ने कहा, "गुरुदेव, न तो मैं ऐसा स्थितप्रज्ञ और न ऐसा संवेदनाहीन, जड़ ही हूँ कि इस गुलाब की सुन्दरता और सूर्य की आभा देखकर, पक्षियों का दिव्य नैसर्गिक संगीत सुनकर मेरे हृदय में कहीं कोई कोमल भाव जाग्रत न हो। लेकिन क्या करूँ, एक तमन्ना, एक अरमान, एक आकांक्षा है कि इन गुलाब के फूलों का रंग किस दिन भारत के भूखे, नंगे लोगों के

गालों पर देखूँगा ? उन पक्षियों के कण्ठ की मधुर ध्वनि उन भूखों की कराह की जगह कब सुनूँगा ? ऐसा संगीत [illegible] मानव के कण्ठ से कब निकलेगा ? वह दिन कौन-सा होगा, जिस दिन नवोदित सूर्य की आभा भारतवर्ष के साधारण मनुष्य के हृदय को आलोकित करेगी ? उसकी दीप्ति, कान्ति, उसकी मुखचर्या पर प्रकट होगी ?"

यह एक अनूठी कला है। एक निराली रसिकता है। हमें साहित्यिक सम्प्रदायों से मतलब नहीं है। हम फ्राइड के 'होमो सायकालाजिकस' ( मनःप्रधान मानव ) को नहीं जानते, हम मार्क्स के 'होमो इकानामिकस' ( अर्थस्य पुरुषो दासः ) को नहीं पहचानते। हम बुद्धिवादियों के 'होमो सेपीयन' ( बुद्धिप्रधान मानव ) से भी वाकिफ नहीं हैं। गांधी की रसिकता एक सामान्य समन्वित मानव की, साबित इन्सान की, रसिकता है। साबित इन्सान ही खालिस इन्सान है। उसे मतलब जिन्दगी के जायके से है। वह जीने में मशगूल होता है। मैं मानता हूँ कि यही यथार्थ वैज्ञानिकता है।

साहित्य में वस्तु-निष्ठा है, जीवन-निष्ठा है और साथ-साथ लोक-निष्ठा भी है। साहित्य जब मनुष्य और सृष्टि का स्पर्श करता है, तो जड़ वस्तु जड़ नहीं रह जाती और मनुष्य निरा मानवीय प्राणी नहीं रह जाता !

गंगा और टेम्स का पानी युग-युग से बहता रहा है। क्या पुराने जमाने के कवि गंगा में नहीं नहाते थे ? क्या उसके पानी से अपनी प्यास नहीं बुझाते थे ? क्या वे नहीं जानते थे कि यह पानी हाइड्रोजन और आक्सीजन के मेल से बना है ? लेकिन आदिकवि ने क्या कहा ? 'मातः शैलसुतासपत्नि वसुधाशृंगारहारावलि।' प्रयोगशाला में वैज्ञानिक ने जो पानी देखा, उसे वाल्मीकि 'स्वर्गारोहणवैजयन्ति' कहता है। कालिदास ने हिमालय को लक्ष्य करके कहा कि यह तो पृथ्वी का मानदण्ड है। 'स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः।' वह कवि की सृष्टि की तरफ देखने की दृष्टि की ओर संकेत कर रहा है। विज्ञान-विमुख कला न हो और कला-विमुख विज्ञान न हो। कवि देवदारु वृक्ष के विषय में कहता है, 'पुत्री-

कृतोऽसौ वृषभध्वजेन।' किस रसिक ने अपने गुलाब के पौधे को पुत्रवत् प्यार नहीं किया है? वाशिंगटन के पिता ने क्या अपने 'चेरी ट्री' को दुलार से नहीं पाला-पोसा था? शकुन्तला विदा होने लगी, तो कण्व उन वृक्षों से बोला, "इसे फूलों का बहुत शौक था, लेकिन तुम्हें कष्ट होगा इसलिए, आभूषण प्रिय होने पर भी, तुम्हारा वह एक पत्ता भी नहीं तोड़ती थी। तुम्हारे लिए उसके हृदय में इतना प्रेम था।" यह कोई तुलसी के पौधे की बात नहीं है, सामान्य पौधे की बात कही जा रही है। कवि की दिव्य दृष्टि के लिए 'सर्वेऽपि कल्पद्रुमाः'—सारे कल्पवृक्ष ही हैं। इससे जीवन की सुगन्ध दश दिशाओं में फैलती है। हर मनुष्य सौरभ से आनन्दित होता है।

साहित्य में हम जीवन की सुगन्ध का अनुभव करना चाहते हैं। जीवन की प्रतिष्ठा देखना चाहते हैं। साहित्यकार मृत्यु का भी गायन करे, तो जीवन की प्रतिष्ठा बढ़ाने के लिए ही करे। इस मृत्युलोक की यह विशेषता और यह वैभव है कि यहाँ मृत्यु भी जीवन की प्रतिष्ठा बढ़ाने के लिए उसका अनुचर बनकर आया है। मृत्यु है, इसलिए जीवन की महिमा है। जहाँ मृत्यु न हो, वहाँ जीवन का क्या मूल्य है?

शान्ति, तुष्टि और पुष्टि, ये जीवन के तीन आयाम हैं। उनमें से कई सम्प्रदाय बनते हैं। साहित्यिकों में भी अलग-अलग सम्प्रदाय बने हैं। एक-एक सम्प्रदाय को लेकर साहित्य निर्माण हुआ है। मेरा निवेदन है है कि साहित्य का कोई सम्प्रदाय नहीं हो सकता। सदस्यता मानवता को परिमित ही नहीं करती, सीमित ही नहीं करती, बल्कि संकीर्ण भी करती है। सदस्यता आर्थिक क्षेत्र में काफी उपद्रव कर चुकी है, राजनैतिक क्षेत्र में सदस्यता की धूम मची हुई है। धर्म के क्षेत्र में भी वह कहर ढा रही है। मेहरबानी कीजिये और अब उसका प्रवेश, उसका अशुभ पदार्पण, शारदा के पवित्र मन्दिर में मत होने दीजिये। सदस्यता परिमित है, मानवता व्यापक है। साहित्य मानवव्यापी होता है।

टॉल्स्टॉय की रचनाएँ हमारे हृदय को स्पर्श करती हैं। अज का

विलाप यदि हमारे हृदय को स्पर्श करता है, तो डिकन्स की नेल की मृत्यु का करुण प्रसंग भी हमारे हृदय का स्पर्श करता है। विश्व-साहित्य के 'पंचतन्त्र' और 'ग्रिम्स फेयरी टेल्स' से लेकर अद्यतन उपन्यास और नाटकों के पात्र हमारे लिए उतने ही सजीव और वास्तविक हैं, जितना कि कोई भी जीवित व्यक्ति। बल्कि उससे भी अधिक जीवित और वास्तविक। यह साहित्य का मानवव्यापी विशिष्ट धर्म है।

रसिकता प्रामाणिकता में, आत्मौपम्य में है। साहित्यिक केवल दर्शक नहीं है। जब वह नृत्य देखता है, तो उसके लिए नर्तकी और नर्तक के विषय में आत्मीयता होती है। उन्हें वह अपने उपभोग या मनोविनोद के उपकरण नहीं मानता। आज का हमारा जीवन 'स्पूरियस' है, 'वायकेरियस' है। नकली है, परप्रत्ययनिर्भर है। वह जीवन नहीं, जीवन का अभिनय मात्र है। दूसरों की मार्फत हम जीते हैं। यही कारण है कि साहित्य से प्रेरणा, स्फूर्ति और कान्ति उठ गयी है। रवि ठाकुर के 'डाकघर' में जो कवि बाँस के जंगल में से निकली हुई ध्वनि की तुलना श्रीकृष्ण की मुरली से करता है, वही कवि जब शाम के वक्त डाकघर से बाजार जाता है, तो बाँस से निकली हुई ध्वनि उसे ऐसी लगती है, मानो भूत सीटी बजा रहा हो।

सृष्टि का स्पर्श जहाँ होता है, वहाँ साहित्यिक की आत्मा नृत्य करने लगती है। सृष्टि को जो उपकरण नहीं, अपने उपभोग का विषय नहीं, बल्कि जीवन की स्वतन्त्र विभूति मानते हैं, वे विज्ञान को शिवं और सुन्दरम् बनाकर धन्य तथा दिव्य बनाते हैं। यह शक्ति सिवा साहित्यिक के और किसीमें नहीं है।

साहित्य का सन्देश सिर्फ मानवव्यापी ही नहीं, विश्वव्यापी है। विज्ञान चन्द्रमा तक राकेट भेज सकता है, लेकिन कवि के काव्य में रमणी-मुख को चन्द्रमा से उपमा देकर उसकी सुन्दरता का गौरव किया जाता है। वह वैभव, वह शक्ति, न विज्ञान में है, न अध्यात्म में है।

शान्ति, तुष्टि और पुष्टि, जीवन के ये तीन आयाम सर्वमान्य हो

गये हैं। विनोबा और दो आयामों का स्मरण हमें दिलाते हैं—'सुमांगल्यं, सौमनस्यं चास्तु।' सुमांगल्य और सौमनस्य का सन्देश एक पवित्र प्रेरणा है। यह सन्देश अध्यात्म से नहीं आता, क्योंकि अध्यात्म सम्प्रदायों में बिखर गया है। शान्ति, पुष्टि, आर्थिक संयोजन से निष्पन्न हो सकती है। परन्तु वहाँ भी साम्प्रदायिकता ने उत्पात किया है। शान्ति राजनैतिक सुप्रबन्ध से सम्पन्न हो सकती है। लेकिन वहाँ तो पक्षवाद का प्रकोप है। इसलिए हम साहित्यिकों से आशा करते हैं। उपनिषद् का अभिवचन है—'अन्नमयं हि सोम्यमनः, आपोमयाः प्राणाः, तेजोमयी वाक्।' मनुष्य का तेज उसकी वाणी में प्रकट होता है। वह तेज हृदय की भावना से आता है, जीवन की प्रतीतियों से उत्पन्न होता है। ये प्रतीतियाँ जितनी व्यापक और उदात्त होंगी, उनका आशय जितना भव्य और सुन्दर होगा, उतना ही सुमांगल्य और सौमनस्य सिद्ध होगा।

सुकरात, ईसामसीह जैसे उद्धारकों का उनके जमाने के लोगों ने क्यों विरोध किया? उन्हें क्यों मार डाला? यह जब मैंने विनोबाजी से पूछा—यह हमारी आपस की गपशप थी—तो उन्होंने कहा कि ऐसा नहीं होता, तो और क्या होता? जो सामने आया, उसे 'वो अन्डु दी, वो अन्डु दी' ('तू अभागा है! तू अभागा है!') कहकर ईसा कोसता गया, तो लोग उसे मार डालने पर उतारू हो गये। ये लोग सत्यनिष्ठ थे। लेकिन 'सत्यं मनोहारि च दुर्लभं वचः।' वे भूल गये कि सत्य मनोहारी भी होना चाहिए। बरनार्ड शॉ ने 'बैक टु मैथुसला' के उपसंहार में लिखा है कि अपनी बात साहित्यिक की तरह कलात्मक, रुचिकर ढंग से बताना ये क्रांतिकारी जानते होते, तो सूली पर न चढ़ते। एक ज्योतिषी ने राजा का हाथ देखकर कहा कि 'आपके स्वजन आपके सामने मर जायेंगे।' तो, उस पर कोड़े पड़े! दूसरे ज्योतिषी ने कहा कि 'आपकी जन्मपत्री में ऐसा विलक्षण योग है कि जो किसीकी भी जन्मपत्री में नहीं था। आपके समूचे राज्य में आपकी आयु सबसे दीर्घ होगी!' वस्तुकथन में अन्तर नहीं था, लेकिन कथन की शैली में इतना अन्तर

था कि एक को कोड़े मिले और दूसरे को अशर्फियाँ ! इसका नाम शैली है। यह वास्तविकता को सुन्दरता से सम्पन्न कर आकर्षक बना देती है।

जीवन के आनन्द में भी गम्भीरता है। कम्युनिस्टों ने एक दफा उनके एक सांस्कृतिक कार्यक्रम का मुझे अध्यक्ष बनाया। उन्होंने कहा कि मनुष्य की विभूति का जो ढाँचा हमने बनाया है, उसे लोगों तक पहुँचाने का यह हमारा साधन है, उपकरण है। मैंने उनसे पूछा कि क्या इसमें मनोरंजन नहीं है ? उन्होंने कहा कि मनोरंजन तो है, लेकिन मुख्य उद्देश्य है एक विशिष्ट मानवीय आकृति का प्रचार। इसे वे सांस्कृतिक कार्यक्रम कहते हैं। मनोरंजन भी संजीवन और सांस्कृतिक विकास के लिए होना चाहिए। एक दफा मैं सिनेमा देखने गया था, तो किसीने पूछा कि दुर्गा खोटे का अभिनय कैसा लगा ? मैंने कहा कि वह तो हरिश्चन्द्र-तारामती का सिनेमा था, उसमें दुर्गा खोटे कहाँ थी ? पूछनेवाले ने कहा कि तारामती का अभिनय करनेवाली दुर्गा खोटे थी। मैंने कहा कि तारामती की जगह दुर्गा खोटे को देखना होता, तो हम वहाँ क्यों जाते ? उसे बाहर ही देख लेते ! जो सिनेमा में जाकर भी तारामती की जगह दुर्गा खोटे को देखता है, वह कलावित् नहीं है, रसिक भी नहीं है, और, आप मुझे माफ करें तो, वह सभ्य मनुष्य भी नहीं है।

मनुष्य की संस्कृति की इस बात से परीक्षा होती है कि वह अपने मनोरंजन के लिए किन-किन साधनों को चुनता है। मनुष्य के मनोरंजन के जो साधन होते हैं, वे उसकी संस्कारिता के द्योतक होते हैं।

मैंने शुरू में ही निवेदन किया था कि रसिक वाचक समालोचक नहीं होता। वह स्वयं साहित्यकार न होते हुए भी साहित्य का आस्वाद आनन्द के लिए भी गम्भीरतापूर्वक लेता रहता है। उसी साधारण वाचक को आकांक्षा, अपेक्षा, साहित्यिकों के चरणों में मैंने निवेदन की है।

# सर्वोदय तथा भूदान-साहित्य

| | |
|---|---|
| धम्मपदं | २'०० |
| गीता-प्रवचन १'२५, सजिल्द | १'५० |
| संस्कृत गीता-प्रवचन | १'२५ |
| शिक्षण-विचार | २'५० |
| आत्मज्ञान और विज्ञान | १'०० |
| सर्वोदय-विचार स्वराज्य-शास्त्र | १'०० |
| ग्रामदान | १'०० |
| लोकनीति | १'२५ |
| मोहब्बत का पैगाम | २'५० |
| स्त्री-शक्ति | १'०० |
| भूदान-गंगा [छह खंड] प्रत्येक | १'५० |
| ज्ञानदेव-चिन्तनिका | १'०० |
| शान्ति-सेना | ०'७५ |
| कार्यकर्ता-पाथेय | ०'५० |
| गुरुबोध | १'५० |
| त्रिवेणी | ०'५० |
| साम्य-सूत्र | ०'३८ |
| जय जगत् | ०'५० |
| सर्वोदय-पात्र | ०'२५ |
| एक बनो और नेक बनो | ०'१३ |
| कार्यकर्ता क्या करें ? | ०'७५ |
| शुचिता से आत्मदर्शन | ०'४० |
| राम-नाम : एक चिन्तन | ०'३० |
| समग्र ग्राम-सेवा की ओर [दो खंड] | ३'५० |
| ,, ,, [तीसरा खंड] | २'५० |
| बुनियादी शिक्षा-पद्धति | ०'६० |
| संपत्तिदान-यज्ञ | ०'५० |
| व्यवहार-शुद्धि | ०'३८ |
| गाँव-आन्दोलन क्यों ? | २'५० |
| गांधी-अर्थ-विचार | १'०० |
| स्थायी समाज-व्यवस्था | २'५० |
| ग्राम-सुधार की एक योजना | ०'७५ |
| सर्वोदय-दर्शन | ३'०० |
| दादा की नजर से लोकनीति | ०'५० |
| सत्य की खोज | १'५० |
| माता-पिताओं से | ०'३८ |
| बोलती घटनाएँ [पाँच भाग] प्रत्येक | ०'५० |
| बालक सीखता कैसे है ? | ०'५० |
| बाबा विनोबा [छह भाग] प्रत्येक | ०'३० |
| प्यारे भूले भाइयो ! [पाँच भाग] प्रत्येक | ०'३० |
| सर्वोदय की सुनो कहानी [पाँच भाग] | १'२५ |
| कुलदीप [नाटक] | ०'२५ |
| एक भेंट [नाटक] | ०'६२ |
| प्रायश्चित्त [नाटक] | ०'२५ |
| चन्द्रलोक की यात्रा [नाटक] | ०'२५ |
| स्वामित्व-विसर्जन [नाटक] | ०'३० |
| नव-प्रभात [नाटक] | १'०० |

| | |
|---|---|
| एक सहारा [नाटक] | ०·३० |
| बापू की प्यारी तकली | ०·१३ |
| बापू के जीवन में प्रेम और श्रद्धा | ०·३० |
| गांधीजी की गृह-माधुरी | ०·३० |
| सफाई : विज्ञान और कला | ०·७५ |
| सुन्दरपुर की पाठशाला | ०·७५ |
| बच्चों की कला और शिक्षा | ८·०० |
| हमारा राष्ट्रीय शिक्षण | २·०० |
| नक्षत्रों की छाया में | १·५० |
| यात्रा के पथ पर | ०·५० |
| किशोरलालभाई की जीवन-साधना | २·०० |
| मेरी विदेश-यात्रा | ०·६२ |
| गुजरात के महाराज | २·०० |
| जाजूजी : जीवन और साधना | १·२५ |
| अन्तिम झाँकी | १·५० |
| गांधी : एक सामाजिक क्रांतिकारी | ०·३८ |
| अफ्रीका में गांधी | १·०० |
| आगे का कदम | ०·७५ |
| गो-सेवा की विचारधारा | ०·५० |
| गो-उपासना | ०·२५ |
| घर-घर में गाय | ०·२५ |
| गो-सेवा गोष्ठी | ०·५० |
| समाजवाद से सर्वोदय की ओर | ०·३८ |
| वर्ग-संघर्ष | ०·६२ |
| एशियाई समाजवाद | १·५० |
| लोकतांत्रिक समाजवाद | १·५० |
| ग्रामराज क्यों ? | ०·३८ |
| विश्वशान्ति क्या संभव है ? | १·२५ |
| अहिंसात्मक प्रतिरोध | ०·५० |
| गांधी और विश्वशांति | ०·६० |
| मानवता की नवरचना | २·०० |
| महादेवभाईकी डायरी [दो भाग] | ५·०० |
| चम्बल के बेहड़ों में | २·५० |
| चलो, चलें मँगरौठ | ०·७५ |
| भूदान-गंगोत्री | २·५० |
| सर्वोदय-विचार | ०·७५ |
| सर्वोदयका इतिहास और शास्त्र | ०·२५ |
| सर्वोदय-संयोजन | १·०० |
| शोषणमुक्ति और नव-समाज | ०·६२ |
| गांधीजी क्या चाहते थे ? | ०·५० |
| श्रम-दान | ०·२५ |
| धर्म-सार | ०·२५ |
| स्थितप्रज्ञ-लक्षण | ०·२५ |
| ऐसा भी क्या जीना ! [उपन्यास] | २·०० |